इस पञ्चाङ्ग में प्रतिदिन के तिथि नक्षत्र योग का मान और द्वादश लग्नों का समाप्ति काल घं. मि. में तथा विवाह-उपनयन-चौल-वधूप्रवेश-द्विरागमन-गृहप्रवेश-जलाशयारामकूपदेवालयारम्भ एवं प्रतिष्ठादि के शुद्धातिशुद्ध मुहूर्त लिखे जाते हैं। अतः इस पञ्चाङ्ग को पास रखने से मनुष्य ज्योतिषी हो जाता है।

## विवाह में प्रयुक्त पञ्चशलाका चक्र

कृ. रो. मृ. आ. पुन. पु. श्ले.

भ. अ. रे. उ.भा. पू.भा. श. ध. — मघा पू.फा. उ.फा. हस्त चित्रा स्वाती विशाखा

श्र. अभि. उ.षा. पू.षा. मू. ज्ये. अनु.

विवाह सम्बन्धित कार्यों में पञ्चशलाका एवं अन्य कार्यों में सप्तशलाका चक्र द्वारा वेध देखना चाहिए।

## बाण पञ्चक

सूर्य के गतांशों द्वारा बाण निर्णय

८।१७।२६ गतांश से रोगबाण
२।११।२०।२९ गतांश से सशल्य अग्निबाण
४।१३।२२ गतांश से नृपबाण
६।१५।२४ गतांश से चौरबाण तथा
१।१०।१९।२८ गतांश से मृत्युबाण होता है।
इन पञ्चबाणों को क्रमशः व्रतबन्ध, गृहच्छादन, राजसेवा, यात्रा एवं विवाह में त्याग देना चाहिए।

## रामायण द्वारा शकुनावलोकन

नवराशिषु व्रीहीनां ध्यात्वा
कार्यन्तु विन्यसेत्।। चतुः
पूंगीफलानीह पूर्वेणकाण्डमुच्यते।
द्वितीयेन हि सर्गस्तु तृतीयेन फलेन हि।।
दशकोऽस्यविजानीयाच्चतुर्थेन
फलेन च।। श्लोकोज्ञेयः पूर्वराशेः
सर्वेषां गणनेरिता।। सर्वत्रान्त्येन
श्लोकेन विपरीतं फलं स्मृतम्।।
शुभ-कथाप्रसङ्ग से शुभफल एवं अशुभ कथाप्रसङ्ग से अशुभफल जानना चाहिए।

# श्रीकाशीविश्वनाथ पञ्चाङ्ग
# शिवमूर्ति हृषीकेश हिन्दी पञ्चाङ्ग

।।श्रीमङ्गलमूर्तये गणाधिपतयेनमः।।



प्रधान सम्पादक पं. शिवमूर्ति उपाध्याय

## सप्तशती द्वारा शकुन ज्ञान

सम्पूज्य विधिवद्देवीं कुमारीरूपधारिणीम्। कृत्वाष्टदलमुर्वीस्थं तत्र तत्पुस्तकं न्यसेत्।।१।। पूजितायाः करे दद्यात् कन्यकायास्तु मुद्रिकाम्।। शलाका हेममय्याङ्ग गजदन्तस्य वा शुभाम्।।२।। द्वादशांगुलमात्रन्तु विन्यसेतपुस्तकान्तरे। सम्पश्ये त्प्रथमां पंक्तिं यत्स्वरूपं कथानकम्।।३।। आदिशेत्तत्स्वरूपं हि फलं शास्त्रविशारदः।।४।।

## ग्रहों की अरिष्ट हरण क्षमता

राहु का दोष बुध, इन दोनों का शनि, इन तीनों का मंगल, इन चारों का शुक्र, इन पांचों का गुरु, इन छवों का चन्द्रमा तथा सबके दोषों का सूर्य नाश कर देता है। सूर्य यदि उत्तरायण में हो तो विशेष दोषनाशक होता है। **स्थान विशेष में ग्रहों की विफलता**-सूर्य के साथ चन्द्रमा, लग्न से चौथे भाव में बुध, पांचवें भाव में बृहस्पति, दूसरे में मंगल, छठें में शुक्र और सातवें में शनि हो तो विफल होते हैं।

## विवाहेतर कार्यों हेतु सप्तशलाका चक्र

कृ. रो. मृ. आ. पुन. पु. श्ले.

भ. अ. रे. उ.भा. पू.भा. श. ध. — मघा पू.फा. उ.फा. हस्त चित्रा स्वाती विशाखा

श्र. अभि. उ.षा. पू.षा. मू. ज्ये. अनु.

समस्त कार्यों में सप्तशलाका चक्र द्वारा परन्तु विवाह में पञ्चशलाका चक्र द्वारा नक्षत्र वेध देखना चाहिए।

**इस वर्ष राजा शनि।। मन्त्री मंगल ।। सस्येश शुक्र।। दुर्गेश चन्द्र।। धनेश गुरु।। रसेश सूर्य।। धान्येश बुध।। नीरसेश शुक्र।। फलेश चन्द्र।। मेघेश चन्द्र।। रोहिणी निवास समुद्र तट पर।। वर्षविश्वा १८ सस्तीकारक।। गतकलि ५११६।।**

## स्वस्ति श्रीमन्महाराजाधिराजद्विजराज काशिराज श्री १०८ महाराज डॉ० श्रीविभूतिनारायणसिंहशर्मदेव 'एम.ए.' वीरपुङ्गव पदवी प्राप्त के आज्ञानुसार।।

## उत्पात फल ज्ञान के लिए चतुर्विध मण्डल

| अग्नि मण्डल | वरुण मण्डल | वायु मण्डल | चन्द्र मण्डल |
|---|---|---|---|
| कृत्तिका | मूल | पुनर्वसु | अभिजित |
| भरणी | श्लेषा | उत्तराफाल्गुनी | उत्तराषाढ़ा |
| पुष्य | शतभिष | अश्विनी | अनुराधा |
| मघा | आर्द्रा | हस्त | श्रवण |
| पूर्वाभाद्र | रेवती | चित्रा | धनिष्ठा |
| विशाखा | उत्तराभाद्रपद | स्वाती | ज्येष्ठा |
| पूर्वाफाल्गुनी | पूर्वाषाढ़ा | मृगशिरा | रोहिणी |
| अशुभ | शुभ | अशुभ | शुभ |

उत्पात जिस मण्डल के नक्षत्रों में भूकम्प, उत्पात आदि होते हैं, उस मण्डल वर्णित प्रभावों के द्वारा द्रव्य, जन्तु एवं देशों को पीड़ा देते हैं। इनमें भी वायु एवं अग्निमण्डल विशेष अनिष्टकारक होते हैं।

इस पञ्चाङ्ग में - देशान्तर ११९, अक्षांश २५।१८, पलभा ५।४५, तिथि, नक्षत्र, योग आदि मकरन्दीय, दैनिक स्पष्टग्रह ग्रहलाघवीय तथा अयनांश केतकरीय है।

## विंध्य से उत्तरवासियों के लिए विंशोत्तरीमत से आय-व्यय चक्र।।

| मे | वृ | मि | क | सिं | कं | तु | वृ | ध | म | कु | मी | राशि | योग |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ८ | २ | ८ | २ | ५ | ८ | २ | ८ | ५ | १४ | १४ | ५ | आय | आययोग ८१ |
| ५ | १४ | ११ | ८ | ५ | ११ | १४ | ५ | ११ | ११ | ११ | ११ | व्यय | व्यययोग ११७ |

## ।। जन्मलग्न से जगल्लग्न फल ।।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | देहसुख | ७ | स्त्रीसुख |
| २ | धनलाभ | ८ | रोगभय |
| ३ | कुटुम्बवृद्धि | ९ | धर्मलाभ |
| ४ | मित्रप्राप्ति | १० | सुतार्थाप्ति |
| ५ | पुत्रप्राप्ति | ११ | लाभसुख |
| ६ | शत्रुजय | १२ | व्यय, दुःख |

## जगल्लग्न ४।२१।४२।५९

रा. ६ — गु. ४ — ७ — ५ — ३ — श. ८ — शु. २ — ९ — चं. ११ — सू.मं.१बु. — १० — के. १२

हृषीकेश हिन्दी पञ्चाङ्ग

## दोनों आय-व्यय चक्रों द्वारा विशेष विचार

आय-व्यय का योगकर एक घटा दें और आठ से भाग दें, एकादि शेष रहने पर निम्न फल होता है - १ लाभ, २ सुख, ३ क्लेश, ४ रोग, ५ लोकोपवाद, ६ सम्मान, ७ विजय, ८ हानि अथवा दोनों चक्रों के आयों का योग लाभ तथा व्ययों का योग व्यय होता है। लाभ योग अधिक होने पर शुभ होता है।

ज्येष्ठशुक्ल ति. १० गुरु को (२८-५-२०१५) १२/१४ (दि. १०/११) इष्ट पर "सौम्य" संवत्सर का प्रवेश ।।

श्रीकाशिराजराजेन्द्र का अभिनव 'माटो' नामक चिह्न।।

श्री १०८ विश्वनाथकृपयाऽत्र तदीयमूर्त्ति श्री काशीराजकरकल्पतरुप्रपन्नम्।
सिद्ध्यै सदाखिलसनातनधर्मकालज्ञप्तेः सतां विजयतां तिथिपत्रमेतत्।।

# श्री संवत् २०७२ शक १९३७ कीलक नामाब्द

ईसवीय सन् २०१५-२०१६। फसली १४२२-२३। बङ्गसंवत् १४२१-२२। हिजरी १४३६-३७

अन्नपूर्णाविश्वनाथौ जननीजनकाविव। सर्वस्वं मम तावेव विश्वस्मिन्मङ्गलप्रदौ।
नेत्रनगखाब्धि-विक्रमाब्दतिथिपत्रं प्रात्यहिकग्रहस्पष्टलग्नोदयसहितम्।।

श्रीकाशीस्थ प्रधान राजकीय संस्कृत पाठशाला के प्रधानाध्यापक

## श्रीपण्डित हृषीकेश उपाध्याय - ज्योतिषाचार्य द्वारा प्रवर्तित

आचार्य पण्डित श्रीनागेश उपाध्याय 'ज्यौतिषी', विद्यार्णवेन्दु 'एम.ए.' द्वारा प्रवर्द्धित।

*परमावश्यक सूचना* : पञ्चाङ्गापेक्षित निर्णय के लिये उ.प्र., बिहार, दिल्ली, मुम्बई, बंगाल, आसाम सहित सम्पूर्ण भारतवर्ष में **पं० शिवमूर्ति उपाध्याय** द्वारा सम्पादित **हृषीकेश हिन्दी पञ्चाङ्ग** ही प्रधान माना जाता है। ग्रहण, उदयास्त, व्रत, विवाहादि मङ्गल कार्यों का निर्णय इसके द्वारा ही सर्वत्र किया जाता है। सम्प्रति प्रचलित सभी पञ्चाङ्ग **'हृषीकेश हिन्दी पञ्चाङ्ग'** का ही अनुसरण व नकल करने लगे हैं।

विक्रम पञ्चाङ्ग प्रकाशन - बी. २/९५, सी. भदैनी, वाराणसी

## विंध्य से दक्षिणवासियों के लिए अष्टोत्तरी मत से आय-व्यय चक्र।।

| मे | वृ | मि | क | सिं | कं | तु | वृ | ध | म | कु | मी | राशि | योग |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १४ | ८ | ११ | ५ | ८ | ११ | ८ | १४ | २ | ५ | ५ | २ | आय | आययोग ९३ |
| १४ | ८ | ५ | ५ | १४ | ५ | ८ | १४ | ८ | २ | २ | ८ | व्यय | व्यययोग ९३ |

## वर्षाज्ञानार्थ सप्तनाड़ी चक्र।

| शनि | रवि | भौम | गुरु | शुक्र | बुध | चन्द्र | स्वामी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कृ. | रो. | मृ. | आ. | पुन. | पु. | श्ले. | नक्षत्र |
| वि. | स्वा. | चि. | ह. | उ. | पू. | म. | नक्षत्र |
| अनु. | ज्ये. | मू. | पू. | उ. | अभि. | श्र. | नक्षत्र |
| भ. | अ. | रे. | उ. | पू. | श. | ध. | नक्षत्र |
| चंडा | वात | वह्नि | सौम्या | नीरा | जला | अमृत | संज्ञा |

## आर्द्राप्रवेशाङ्ग ११।९।१२।१६

१ — ११ — बु. २ — के. १२ — १० — सू. ३ मं. — ९ — गु. ४ शु. — रा. ६ — श. ८ — चं. ५ — ७

हस्ताक्षर - [illegible]

## आर्द्रा आदि नक्षत्रों में वर्षा प्रमाण

| आर्द्रा | पुनर्वसु | पुष्य | श्लेषा | मघा |
|---|---|---|---|---|
| ३ | २ | २ | २ | २ |
| पू.फा. | उ.फा. | हस्त | चित्रा | स्वाती |
| १।। | १।। | १ | १।। | १ |

आषाढ़ ३ श्रावण ४ भाद्रपद ४ आश्विन १ कार्तिक में १, मार्गशीर्ष एवं पौष में भी साधारण।

## सूर्य के नक्षत्र प्रवेशकाल द्वारा वृष्टि विचार

सूर्य के नक्षत्र प्रवेशकाल में सूर्य एवं चन्द्रमा दोनों यदि सूर्य के नक्षत्र में हो तो वायुचलन, चन्द्रनक्षत्र में हो तो अनावृष्टि एवं एक सूर्य तथा दूसरा चन्द्र के नक्षत्र में स्थित हो तो सुवृष्टि होती है। अन्य प्रकार - जिस समय बुध, शुक्र, मंगल एवं गुरु एक नाड़ी के नक्षत्रों में स्थित होते हैं, उस समय अवश्य ही वृष्टि होती है।

## श्री संवत् २०७२ वर्ष की समयशुद्धि।

| | |
|---|---|
| गुरु | श्रावणकृष्ण १२ बुध (१२-८-२०१५) गुरु का अस्त पश्चिम में। भाद्रपदकृष्ण ९ सोम (७-९-२०१५) गुरु का उदय पूर्व में। |
| शुक्र | श्रावणकृष्ण ७ गुरु (६-८-२०१५) शुक्र का अस्त पश्चिम में। श्रावणशुक्ल ६ गुरु (२०-८-२०१५) शुक्र का उदय पूर्व में। |
| शनि | वर्षारम्भ में अनुराधा नक्षत्र तथा वृश्चिकराशि पर। चैत्रशुक्ल २ रवि को वक्री। शुद्ध आषाढ़शुक्ल १० रवि को मार्गी। चैत्रकृष्ण ९ शुक्र को वक्री। वर्ष के अन्त में ज्येष्ठा २ चरण तथा वृश्चिकराशि पर। |
| राहु | वर्षारम्भ में हस्त २ चरण तथा कन्याराशि पर राहु उ.भा. ४ चरण तथा मीनराशि पर केतु। शुद्ध आषाढ़शुक्ल ७ गुरु को उ.फा. ४ चरण में राहु उ.भा. २ चरण में केतु। माघकृष्ण ३ बुध (२७-१-२०१६) को उ.फा. १ चरण तथा सिंहराशि में राहु पू.भा. ३ चरण तथा कुम्भराशि में केतु। चैत्रकृष्ण ७ बुध को पू.फा. ४ चरण में राहु पू.भा. २ चरण में केतु। |
| विवाह | वैशाखशुक्ल, ज्येष्ठ, शुद्ध आषाढ़कृष्ण, कार्तिकशुक्ल, मार्गशीर्ष, पौषशुक्ल, माघ तथा फाल्गुन में। |





मूल्य ४०.०० (चालीस रूपये मात्र)

श्रीगणेशाय नमः। श्रीविश्वनाथः शरणम्। श्रीभगवते रामचन्द्राय नमः।

स जयति सिन्धुरवदनो देवो यत्पादपङ्कजस्मरणम्। वासरमणिरिव तमसां राशिन्नाशयति विघ्नानाम्।१। विनायकं प्रणम्यादौ देवीं वाग्देवतां गुरुम्।। संवत्सरफलं वक्ष्ये जगतां हितकाम्यया।२। अचिन्त्याव्यक्तरूपाय निर्गुणाय गुणात्मने। समस्त जगदाधारमूर्त्तये ब्रह्मणे नमः।३। तिथि, वार, नक्षत्र यो, एवं करण ये पञ्चाङ्ग के पांच अंग होते है, इनके फल श्रवण मात्र से मनुष्य गङ्गास्नान का फल प्राप्त करता है। नूतन संवत्सर के आगमन काल में प्रतिगृहों में ध्वजारोपण कर ब्राह्मणों के साथ पूजनादि मंगलकार्यों का आयोजन करनाचाहिए तथा देवता, गुरु, स्त्री एवं बालकों का वस्त्रालंकार आदि से पूजन कर, पूजित दैवज्ञ द्वारा पञ्चाङ्गफल श्रवण करना चाहिए। तिथिफल श्रवण से राज्य अचल, मन्त्रीफल श्रवण से कौशल, धान्येश से स्थिर लक्ष्मी, मेघेश से सरसवाणी, रसेश से धर्मबुद्धि तथा दीर्घायु एवं सस्येश के फल श्रवण से विमल बुद्धि एवं शुभफल की प्राप्ति होती हे। वर्ष के प्रथम दिन निम्ब के कोमल पत्रों को पुष्प के साथ चूर्ण बनावें तथा उस चूर्ण में मरीचि, नमक, हिंग, जीरा, एवं अजवाइन मिश्रित कर रोगशान्त्यर्थ भक्षण करें। पुराण पुरुष ब्रह्मा जी की ब्रह्ममान से परमायु १०० वर्ष की है। ब्रह्मादि देवताओं का दिनमान- १००० महायुग का एक ब्रह्मादिन, तथा ब्रह्मादिनमान से १०० वर्ष की ब्रह्मा की पूर्णायु होती है। १००० ब्रह्मादिन की १ विष्णुघटी तथा १२००००० विष्णुदिन का रुद्र की आधी कला तथा १००००००००० रूद्र दिन का १ ब्रह्माक्षर होता है।

प्रसङ्गानुसार चतुर्युग व्यवस्था- कार्तिक शुक्ल नवमी, प्रथम प्रहर, श्रवण नक्षत्र एवं वृद्धि योग में कृतयुग की उत्पति हुई। सन्ध्या -सन्ध्यांश के सहित कृतयुग का मान १७२८००० सौर वर्ष है। इस युग में भगवान के मत्स्य, कूर्म, वराह एवं नरसिंह अवतार हुए। पाप-० तथा पुण्य- २० था। इस युग में हिरण्यकश्यप, प्रहलाद, बलि, बाणासुर, आदि धर्मिष्ठ एवं राजा थे। वैशाख शुक्ल तृतीया, सोमवार, रोहिणी नक्षत्र द्वितीय प्रहर एवं शोभन योग में त्रेता युग का आरम्भ हुआ। सन्ध्या एवं सन्ध्यांश के सहित इसका मान १२९६००० सौरवर्ष है। इस युग में वामन, परशुराम एवं राम ये तीन अवतार हुए, पाप-५, तथा पुण्य- १५ था। इस युग में विश्वामित्र, भगीरथ, दिलीप, मकरध्वज, दशरथ, राम, लव, कुश इत्यादि राजा हुए। माघ कृष्ण अमावस्या, शुक्रवार, तृतीय प्रहर, घनिष्ठा नक्षत्र एवं वरीयान योग में द्वापर युगारम्भ हुआ। सन्ध्या-सन्ध्यांश के सहित इसका मान ८६४००० सौर वर्ष है। इस युग में पाप- १० तथा पुण्य भी १० था। भगवान कृष्ण एवं बुद्ध ये दो अवतार तथा अङ्गपाण्डु, युधिष्ठिर, परीक्षित आदि धर्मनिष्ठ राजा हुए। भाद्रपद कृष्ण त्रयोदशी, रविवार, रात्रि, कृत्तिका नक्षत्र एवं व्यतिपात योग में कलियुग का आरम्भ हुआ। सन्ध्या-सन्ध्यांश के सहित इसका मान ४३२००० सौरवर्ष है। इस युग में पाप- १५ तथा पुण्य- ५ रहेगा। इस युग में वर्णव्यवस्था नहीं रहेगी तथा भूमि बीजहीन हो जाएगी। कलियुग का स्वरूप- पिशाच वदन, क्रूर, कलहप्रिय, कलियुग वाम हस्त से लिङ्ग एवं दायें से जिह्वा पकड़कर नृत्य करता है। कलियुग में गङ्गा की स्थिति- कलियुग के अन्त में पृथ्वी से गङ्गा लुप्त हो जायेगी तथा विष्णु भी पृथ्वी छोड़कर चले जायेंगे। भगीरथ के प्रति गङ्गा का वचन- जब तक गुरु, आकाश, देवता एवं तुलसी की पृथ्वी पर पूजा होगी, समुद्र में बड़वानल रहेगा तब तक मैं तुम्हारे चले हुए मार्गों में पृथ्वी पर रहूँगी। ऊपर कथित स्थितियाँ कलियुगान्त में उत्पन्न होगी। समग्र कलियुग में नहीं।

कलियुग का महात्म्य- धर्म से विरत तप होगा सत्य भी चला जाएगा, पृथ्वी अल्प फलादि उत्पन्न करेगी, मनुष्य कपटी हृदय तथा मूर्ख होंगे। राजा प्रजा के रक्षक नहीं अपितु अर्थ लोलुप होंगे। पुत्र पिता से वैर करेगा तथा दुर्जन सज्जनों को कष्ट देंगे।।

चौरासीलाख योनियों की व्यवस्था- नव लाख जल में, २० लाख पृथ्वी पर निवास करने वाली, ११ लाख कीड़े, दस लाख पक्षियाँ, ३० लाख पशु तथा ४ लाख मानव योनियां हैं। कलियुग में मनुष्य तथा हाथियों की आयु १२० वर्ष ५ दिन, महल तालाब, कुआँ, नगर, वृक्ष, काक, सिंहों की आयु १०००। घर तथा ग्रामों की ५०००। बिल्लों की १५०। कछुआ एवं मगरमच्छ की १५०, व्याघ्रों की ६४, सूकर की १०, गायों की २५, मृग की २४, घोड़ो की ३२, भालू बन्दर एवं मण्डूकों की ३०। गर्दभ तथा ऊँटों की २५, पक्षियों की २०, बिल्ली तथा शृङ्गाल की १२, कुकुट की ८, मूषक की ४, चिटियों की १ वर्ष मक्षिकादियों की ३१ दिन परमायु है।

कलियुग में छः शक तथा स्थापको के सौरवर्षनाम- कलियुगारम्भ के पूर्व इन्द्रप्रस्थ में युधिष्ठिर का ३०४४। उसके बाद उज्जयिनी में विक्रमादित्य का १३५। नर्मदा के दक्षिण में शालिवाहन का १८००० भविष्य में विजयाभिनन्दन का १००००। नागार्जुन का ४०००००, उसके बाद ८२१ वर्ष कलियुग के शेष रहने पर सम्भल क्षेत्र के गौड़ ब्राह्मण के घर में कल्कि अवतार होगा, पृथ्वी पर क्षार सिन्धु के उत्तर में जम्बूद्वीप, दक्षिण में शाक, शाल्मल, कुश, क्रौंच, गोमेद, पुष्कर द्वीप स्थित है। इस जम्बूद्वीप में पृथ्वी भारतवर्ष, हरिवर्ष, भद्राश्व, केतुमाल, रम्यक, हिरण्यवर्ष, कुरुवर्ष किन्नर एवं इलावृत्त वर्ष से आवृत्त है। सम्पूर्ण पृथ्वी लवण, क्षीर, दधि, घृत, इक्षुरस, मद्य, एवं स्वादुजल रूप सप्त समुद्रों से घिरी हुई है। इस भूमि के अन्तः पट में तल, अतल, सुतल, वितल, तलातल, रसातल, एवं पाताल ये सात विभाग है। सम्प्रति ब्रह्मा की आधी आयु समाप्त हो गयी है, उत्तरार्द्ध में प्रथमवर्ष प्रथम दिन एवं सूर्योदय से १३ घटी २२ पल व्यतीत हो चुके है। इसी क्रम में वर्तमान सहस्त्रवर्षात्मक कल्प के स्वयंभु, स्वारोचित, उत्तम, तामस रैवत एवं चाक्षुष ये छः मनु तथा वर्तमान वैवस्वत मनु के २७ महायुग तथा अठाइसवें महायुग के कृत- त्रेता तथा द्वापर नामक तीन पाद व्यतीत होकर वर्तमान कलियुग चल रहा है।

कल्पारम्भ से १९५५८८५११६वर्ष कलियुगादि से ५११६ महाराजाधिराज विक्रमादित्य के शासनारुढकाल से २०७२ तथा शकारम्भ से १९३७ वर्ष व्यतित हो गये। इस वर्ष के आरम्भ से 'कीलक' नामक संवत्सर रहेगा। ज्येष्ठशुक्ल १० गुरुवार को १२।१४ इष्ट पर (दि. २०।११ बजे, २८ मई सन् २०१५ ई.) 'सौम्य' नामक संवत्सर प्रारम्भ होगा। किन्तु संकल्पादि में वर्षपर्यन्त 'कीलक' संवत्सर का ही विनियोग करना चाहिए।

'कीलक' संवत्सर का फल- तोयपूर्णो भवेन्मेघो वर्षते च धरातले। उपद्रवस्तु राज्ञां वै कीलके सर्वदा प्रिये।। कीलक संवत्सर में पृथ्वी पर मेघपूर्ण वर्षा तथा राजाओं का उपद्रव बढ़ेगा। इसके बाद 'सौम्य' नामक संवत्सर का फल- जायन्ते सर्वधान्यानि स्वस्थं च निरुपद्रवम्। सौम्यवृष्टि वरारोहे सौम्ये सौम्यं प्रजायते।। सौम्य संवत्सर में सभी फसलों का उत्पादन, लोग स्वस्थ, उपद्रव रहित तथा अच्छी वर्षा होती है। राजाशनिफल- शनैश्चरे भूमिपतौ संकृज्जलं प्रभूत रोगैः परिपीडिता जनाः। युद्धं नृपाणां बहुतस्कराद्भयं भवन्ति लोकाः क्षुधया प्रपीडिताः।। यदि शनि राजा हों तो एक ही बार वर्षा, जनता भयंकर रोगों से पीड़ित, राजाओं में युद्ध, चोरों का आतंक तथा लोग भूख से पीड़ित होते हैं। मन्त्रीमंगलफल- अवनिजो ननु मंत्रिपदं गतो भवति दस्युगदादिजवेदना। जनपदेषु जयं सुखसंचयं न बहु गोषु पयो द्विजकर्म च।। यदि मंगल मन्त्री हों तो चोर तथा रोग से लोगों को पीड़ा, जनपदों में जय, सुख की वृद्धि, गायों में अल्प दूध तथा विप्र लोग निजकर्म में निरत रहते हैं। सस्येशशुक्रफल- शुक्रो यदा धन्यपतिर्धरायां मेघो जलं वर्षति शोभनं च। गोधूमशालीक्षुघनप्रियंगुवृक्षेषु पुष्पाणि सुखप्रदानि।। यदि शुक्र सस्येश हों तो सुन्दर वर्षा, गेहूँ, धान, ईख, नागरमोथा, कंगुनी का उत्पादन अधिक तथा वृक्षों में फल-पुष्प सुखप्रद होते हैं। दुर्गेशचन्द्रफल- गवपतिर्मृगलांछनको यदा नृपसुराज्यविलासित पौरजाः। बहुधनेक्षुजगोरसभोगिनो नरवरानरवर्णितविग्रहाः।। यदि दुर्गेश चन्द्रमा हों तो सुव्यवस्थित शासन से जनता प्रसन्न, अधिक वर्षा, गोरस, ईख तथा रस पदार्थों का उपभोग तथा लोगों के द्वारा शासकों का यशोगान किया जाता है। धनेशगुरुफल- सुमनसां च गुरुर्द्रविणाधिपो वणिजवृत्तिपराः सुखभाजनाः। फलितपुष्पितभूमिरुहाः सदा विविधद्रव्ययुता भुवि मानवाः।। यदि धनेश गुरु हों तो व्यापारी तथा फूल के रोजगारी को लाभ, वृक्ष फल-पुष्प से सुशोभित तथा मनुष्य विविध द्रव्यों से युक्त रहते हैं। रसेशसूर्यफल- रसपतौ तरणौ धरणी तदा विरसभोगतथाल्पपयोधरा। वसनतैलघृतप्रियमानवाः सुखरसं च भुनक्ति महीपतिः।। यदि रसेश सूर्य हों तो वर्षा की कमी, रस पदार्थों का अल्प उत्पादन, भोग्य साधनों की कमी, मनुष्यों को वस्त्र, तेल, घी अधिक प्रिय तथा राजा लोग सुख भोग करते हैं। धान्येशबुधफल- बहुसस्ययुता पृथ्वी रसानां च महर्घता। नीतियुक्ताः सदा भूपा बुधे धान्याधिपे सति।। यदि बुध धान्येश हों तो पृथ्वी अधिक धान्य से युक्त, रसपदार्थों में महँगी, राजा लोग नीतिपूर्वक कार्य करने वाले होते हैं। नीरसेशशुक्रफल- कर्पूरागरुगन्धानां हेममौक्तिकवाससाम् । अर्घवृद्धिः प्रजायेत नीरसेशो भृगुर्यदि।। यदि नीरसेश शुक्र हों तो कपूर, अगर-तगर सुगन्धित वस्तु, सुवर्ण, मोती तथा वस्त्रों का भाव महँगा होता है। फलेशचन्द्रफल- यदि विधुः फलपो द्रुमराशयः फलयुता व्रतिभिः कुसुमैर्युताः। द्विजमुखा वरभोगसमन्विता नृपतयो नयनाटनतत्पराः।। यदि फलेश चन्द्रमा हों तो वृक्षों में अधिक फूल, विप्र लोग उत्तम भोग पदार्थों का उपभोग करें तथा राजा लोग नीति निपुणता से व्यवहार करते हैं। मेघेशचन्द्रफल- चन्द्रे मेघाधिपे जाते बहुतोयप्रदा घनाः। नन्दन्ति पार्थिवाः सर्वे प्रजानां च सुखं सदा।। यदि मेघेश चन्द्रमा हों तो वर्षा, राजा लोग प्रमुदित तथा प्रजा को सदा सुख रहता है। नवमेघों के मध्य वरुण नामक मेघ का फल- वरुणस्त्वर्णवाकारम्।। वरुण मेघ में अत्यधिक वर्षा होती है। द्वादश मेघों के मध्य कंबल नामक मेघ का फल- कंबले मध्यमा वृष्टिः। कम्बल मेघ में वर्षा मध्यम, खेती अच्छी होती है। रोहिणी निवास समुद्र तट का फल- समुद्रतटे वृष्टिः सुशोभना। समुद्र तट पर हो तो सुवृष्टि होती है। संवत्सर निवास धोबी के घर का फल- वापीकूपतडागानि नदीनदवनानि च। जलपूर्णानि दृश्यन्ते वासो रजकवेश्मनि।। यदि संवत्सर का निवास धोबी के घर हो तो बावली, कुँआ, तालाब, नदी, नद तथा वन जल से भरपूर रहते हैं। समय वाहन घोड़ा का फल- अश्वारुढो वत्सरश्च भूमिकम्पो महाभयम्। राजानो विग्रहं यांति वृष्टिनाशो महर्घता।। यदि समय वाहन घोड़ा हो तो भूकम्पादि उत्पात, महाभय की स्थिति, राजाओं से युद्ध तथा वर्षा की कमी होती है। वर्षा प्रमाण ९६, पर्वत पर ४८, समुद्र में २४, भूमि पर २४। आर्द्रा में सूर्य का प्रवेश- अधिक आषाढ़ शुक्ल ६ सोम (२२।६।१५) ४७।२० इष्ट (रा. १२।१९) पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्र सिद्धियोग गरकरण में हो रहा है। तिथि सप्तमी फल- सप्तम्यां क्षेममुत्तमम्।। सप्तमी में आर्द्रा प्रवेश उत्तम तथा क्षेमकरक होता है। सोमवार फल- सोमे सुभिक्षम् प्रोक्तम्।। सोमवार को हो तो सुभिक्षकारक होता है। पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्र फल- स्यात्कुर्यो कीर्तिकरं भवेत्।। पूर्वाफाल्गुनी में आर्द्रा प्रवेश कीर्तिवर्द्धक होता है। सिद्धियोगफल- सिद्धिः सर्वाभिवृद्धिः। सिद्धियोग में आर्द्रा प्रवेश सब प्रकार से अभिवृद्धिदायक होता है। वेलाफल- क्षेमं सुभिक्षं स्थिरं मध्य रात्रौ।। अर्धरात्रि में सूर्य आर्द्रा नक्षत्र में प्रवेश करें तो जनता का कल्याण, सुभिक्ष तथा सभी वस्तुओं में स्थिरता रहती है।

## ।। संवत्सर शकाङ्काभ्यां सुभिक्षादि विचार।।

प्रभवादि द्विगुणमित्यादि के अनुसार शेष (४) फल दुर्भिक्ष। त्रिघ्ने संवत्सर इत्यादि सौमनस्य तुरेग के अनुसार शेष (५) फल सुभिक्ष। द्विघ्नसंवत्सर इत्यादि के अनुसार शेष (४) फल दुर्भिक्ष। शक से शेष (६) फल समता। सभी संक्रान्ति एवं मुहूर्तों का योग (४३५) तथा चन्द्रदर्शन (३७५)। अतः इस वर्ष सस्तीकारक रहेगा। अष्टोत्तरीआययोग (९३) व्यययोग (९३)। अतः विन्ध्य से दक्षिण में रहने वाले लोग अर्थ एवं सुखी रहेंगे। विशोत्तरी आययोग (८१) व्यययोग (११७)। अतः विन्ध्योत्तरजन अर्थ एवं सुखी रहेंगे। इस वर्ष सोमवती (३) भौमवती अमावस्या (१) शुभवारयुक्त अमावस्या (९) वर्षविश्वा (१८)। इस वर्ष सस्तीकारक योग है। वर्षारम्भ में पाँच सेर के बराबर तथा इसके बाद सामान्य ह्रास-वृद्धि होगी।

## ।। अथ विंशोपक ।।

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वर्षा | ७ | आलस्य | ७ | पापप्रवृत्ति | ५ | चौरशम | ३ | अतिवृष्टि | १७ |
| धान्य | १५ | उद्यम | १३ | पुण्यत्व | ३ | अग्निभय | १३ | अनावृष्टि | १९ |
| तृण | ७ | शान्ति | १५ | व्याधि | १७ | अग्निनाश | १५ | स्वचक्र | ३ |
| शीत | ७ | क्रोध | १३ | भैषज्य | १७ | विषभय | ९ | परचक्र | ५ |
| उष्ण | १७ | दम्भ | ५ | उग्रता | ५ | विषनाश | १३ | नायकत्व | ७ |
| वायु | १३ | भेद | ३ | आचार | १९ | सेवकत्व | ११ | रत्न | १५ |
| वृद्धि | १५ | मैत्री | १५ | अनाचार | ११ | स्वामित्व | ३ | वस्त्र | १३ |
| विनाश | १५ | रसनिष्पत्ति | ९ | मरण | १७ | निजधन | ७ | घृत | १३ |
| विग्रह | ११ | फलनिष्पत्ति | १३ | जन्म | ५ | परधन | ७ | तैल | ९ |
| क्षुधा | १५ | उत्साह | ११ | देशोपद्रव | ११ | शलभा | १३ | दुकूल | ९ |
| तृष्णा | ३ | उग्रप्रवृत्ति | १७ | देशस्वा. | ३ | शूल | ९ | ऊर्णवस्त्र | ३ |
| निद्रा | ५ | सौम्यप्रवृत्ति | १७ | चौरभय | १७ | मूषक | १७ | सौक्ष्मव. | १३ |

वर्षलग्न ४।१।७।१०




नवरोजप्रवेशाङ्क ११।१६।२१।४९




शारदधान्योत्पत्ति ४।२५।५८।१३




ग्रैष्मिकधान्योत्पत्ति ९।१२।३७।१




## ।। श्री संवत् २०७२ शक १९३७ वर्ष का ग्रहण विवरण।।

श्री संवत् २०७२ में विश्व में चार ग्रहण लग रहे हैं। जिनमें से दो सूर्यग्रहण तथा दो चन्द्रग्रहण होगा। किन्तु भारतवर्ष में केवल दो चन्द्रग्रहण व एक सूर्यग्रहण ही दृश्य होगा। इनका विवरण नीचे दिया जा रहा है।

१. चन्द्रग्रहण- चैत्रशुक्ल १५ शनिवार ( ४ अप्रैल २०१५ ) को लगने वाला खग्रास चन्द्रग्रहण भारत में ग्रस्तोदित खण्ड चन्द्रग्रहण के रुप में दृश्य होगा। यह ग्रहण एशिया के अधिकांश भाग, ऑस्ट्रेलिया, उत्तरी तथा दक्षिणी अमेरिका, अन्टार्कटिका, हिन्द और प्रशान्त महासागर में दिखाई देगा।

चन्द्रास्त के समय ग्रहण का प्रारम्भ अर्जेन्टिना, ब्राजील का पश्चिमी भाग, संयुक्त राज्य अमेरिका का पूर्वी भाग एवं कनाडा में दिखाई देगा।

चन्द्रोदय के समय ग्रहण का मोक्ष पाकिस्तान के कुछ भाग, कजाकिस्तान एवं रुस के कुछ भागों में दिखाई देगा।

सम्पूर्ण भारत में खण्डचन्द्र ग्रहणका मोक्ष दृश्य होगा। खग्रास चन्द्रग्रहण का मोक्ष भारत के सुदूर उत्तर-पूर्वी भाग एवं अण्डमान-निकोबार द्वीप समूह में दिखाई देगा। खग्रास ग्रहण का प्रारम्भ अरूणाचल प्रदेश के सुदूरपूर्वी भाग में दिखाई देगा। भारतीय मानक समयानुसार ग्रहण का प्रारम्भ दिन में ३ बजकर ४५ मिनट पर, मध्य सायं ५ बजकर ३० मिनट पर तथा मोक्ष रात्रि ७ बजकर १५ मिनट पर होगा। ग्रासमान- १.००६

२. सूर्यग्रहण- भाद्रपदकृष्ण ३० रविवार ( १३ सितम्बर २०१५ ) को लगने वाला खण्डसूर्यग्रहण भारत में दृश्य नहीं होगा। यह ग्रहण दक्षिण अफ्रीका, मेडागास्कर का दक्षिणी भाग, दक्षिण हिन्द महासागर और अन्टार्कटिका के पूर्वी भाग में दिखाई देगा। भारतीय मानक समयानुसार ग्रहण का प्रारम्भ दिन में १० बजकर १२ मिनट पर तथा मोक्ष दिन में २ बजकर ३६ मिनट पर होगा। ग्रासमान- ०.७८७३

३. चन्द्रग्रहण- भाद्रपदशुक्ल १५ सोमवार ( २८ सितम्बर २०१५ ) को लगने वाला खग्रास चन्द्रग्रहण भारत में गुजरात और राजस्थान के सुदूर पश्चिम भागों में अति सूक्ष्मरूप में दिखाई देगा। यह ग्रहण पश्चिम एशिया, अफ्रीका, यूरोप, अमेरिका (अलास्का के पश्चिमी भाग को छोड़कर) और आर्कटिक क्षेत्र में दिखाई देगा।

चन्द्रास्त के समय ग्रहण का प्रारम्भ अफगानिस्तान, पाकिस्तान, कजाकिस्तान के कुछ भाग, रुस के पश्चिमी भाग में दिखाई देगा।

चन्द्रोदय के समय ग्रहण का मोक्ष उत्तरी एवं दक्षिणी प्रशान्त महासागर, अलास्का के पूर्वी भाग में दिखाई देगा। भारत में इस ग्रहण का स्पर्श चन्द्रास्त के समय गुजरात के पश्चिमी क्षेत्र एवं राजस्थान में दिखाई देगा। भारतीय मानक समयानुसार ग्रहण का प्रारम्भ प्रातः ६ बजकर ३७ मिनट पर, मध्य दिन में ८ बजकर १७ मिनट पर तथा मोक्ष दिन में ९ बजकर ५७ मिनट पर होगा। भारत के जिन स्थानों में चन्द्रास्त के पूर्व यह ग्रहण दिखेगा वो हैं- भुज (चन्द्रास्त प्रा. ६।४०), जामनगर (चन्द्रास्त प्रा. ६।३८), पोरबन्दर (चन्द्रास्त प्रा. ६।४१)। ग्रासमान- १.२८२

४. सूर्यग्रहण- फाल्गुनकृष्ण ३० बुधवार ( ९ मार्च २०१६ ) को लगने वाला खग्राससूर्यग्रहण भारत में ग्रस्तोदित खण्डसूर्यग्रहण के रुप में दिखाई देगा। यह ग्रहण दक्षिण-पूर्व एशिया में थाईलैण्ड, इण्डोनेशिया, दक्षिण कोरिया, जापान, ऑस्ट्रेलिया और उत्तर प्रशान्त महासागर में दिखाई देगा।

खग्रास ग्रहण सुमात्रा, बोर्नियो, इण्डोनेशिया, और उत्तर प्रशान्त महासागर में दिखाई देगा। खण्डग्रास रुप में यह ग्रहण भारत के उत्तर-पश्चिम और पश्चिमी भाग को छोड़कर सम्पूर्ण भारत में दिखाई देगा। भारतीय मानक समयानुसार ग्रहण का प्रारम्भ रात्रि में ४ बजकर ४१ मिनट पर, मध्य दिन में ७ बजकर २७ मिनट पर तथा मोक्ष दिन में १० बजकर ५ मिनट पर होगा। ग्रासमान - १.०४४

अनिष्ट ग्रहण फल निवारणार्थ दान- स्वर्ण निर्मित सर्प कांसे के बर्तन में तिल वस्त्र, एवं दक्षिणा के साथ श्रोत्रिय ब्राह्मण को दान करना चाहिए अथवा अपनी शक्ति अनुसार सोने या चाँदी का ग्रह बिम्ब बनाकर ग्रहण जनित दुष्ट फल निवारण हेतु दान करना चाहिए। मन्त्र- तमोमय महाभीम सोम सूर्य विमर्दन हेमताराप्रदानेन मम शान्तिप्रदो भव। विधुन्तुद नमस्तुभ्यं सिंहिकानन्दनाच्युत दानेनानेन नागस्य रक्षमां वेधनाद्भयात।। विशेषतः ग्रहण जनित दुष्ट फल निवारण के लिए गौ, भूमि तथा स्वर्ण का दान दैवज्ञ के लिए करना चाहिए। जिस राशि के लिए अरिष्ट हो उनहें ग्रहण नहीं देखना चाहिए। सूर्य ग्रहण में गंगा, पुण्यप्रयाग, पुष्कर अथवा कुरुक्षेत्र में स्नान करना महापुण्यदायी होता है। ग्रहण के समय भोजन में विशेष- रविवार के दिन सूर्यसंक्रान्ति एवं चन्द्र-सूर्य ग्रहण में रविवार के दिन पारण एवं उपवास पुत्रवान गृहस्थ को नहीं करना चाहिए।

## ।। श्री संवत् २०७२ शक १९३७ ।।

चैत्रशुक्ल १५ शनि ( दिनांक ४ अप्रैल २०१५ ई० ) को काशी में ग्रस्तोदित खण्डग्रास चन्द्रग्रहण।

| खण्डचन्द्रग्रहण | | |
|---|---|---|
| काशी में | | घं. मि. (I.S.T) |
| स्पर्श | -- | -- |
| मध्य | -- | -- |
| मोक्ष | रात्रि | ७।१५ |
| चन्द्रोदय | सायं | ६।१३ |

वायुमण्डल में




'हस्त' नक्षत्र तथा 'कन्या' राशि पर

| ग्रहणफल | |
|---|---|
| मेष | सौख्य |
| वृष | चिन्ता |
| मिथुन | व्यथा |
| कर्क | श्री |
| सिंह | क्षति |
| कन्या | घात |
| तुला | हानि |
| वृश्चिक | लाभ |
| धनु | सुख |
| मकर | माननाश |
| कुम्भ | मृत्युतुल्य कष्ट |
| मीन | स्त्रीपीडा |

भारत के वह प्रमुख स्थान जहाँ पर ग्रस्तोदित खण्डग्रास चन्द्रग्रहण ( ४ अप्रैल २०१५ ई० ) का केवल मोक्ष दृश्य होगा।

| स्थान | चन्द्रोदय (I.S.T) | स्थान | चन्द्रोदय (I.S.T) |
|---|---|---|---|
| अगरतला | सा. ५।३९ | कोलकाता | सा. ५।५१ |
| अहमदाबाद | सा. ६।५६ | लखनऊ | सा. ६।२४ |
| इलाहाबाद | सा. ६।२० | मुम्बई | सा. ६।५४ |
| अमृतसर | सा. ६।५२ | मुजफ्फरपुर | सा. ६।५ |
| बैंगलौर | सा. ६।३१ | नागपुर | सा. ६।२८ |
| भोपाल | सा. ६।३६ | नासिक | सा. ६।५० |
| चण्डीगढ़ | सा. ६।४१ | पटना | सा. ६।५ |
| चेन्नई | सा. ६।२० | पुणे | सा. ६।५० |
| कटक | सा. ६।१ | पुरी | सा. ६।१ |
| देहरादून | सा. ६।३७ | रायपुर | सा. ६।१८ |
| दिल्ली | सा. ६।३९ | राँची | सा. ६।३ |
| डिब्रूगढ़** | सा. ५।२५ | शिमला | सा. ६।४१ |
| गया | सा. ६।७ | उदयपुर | सा. ६।५३ |
| गुवाहाटी | सा. ५।४० | उज्जैन | सा. ६।४४ |
| हरिद्वार | सा. ६।३६ | बड़ोदरा | सा. ६।५३ |
| जालंधर | सा. ६।४७ | आइजॉल* | सा. ५।३४ |
| इम्फाल** | सा. ५।३० | पोर्टब्लेयर** | सा. ५।२९ |
| इटानगर* | सा. ५।३२ | कोहिमा** | सा. ५।२८ |
| सिलचर* | सा. ५।३४ | आरा | सा. ६।७ |

(*) चिह्नित स्थानों पर खग्रास चन्द्रग्रहण का मोक्ष दृश्य होगा।
(**) चिह्नित स्थानों पर खग्रास चन्द्रग्रहण का मध्य और मोक्ष दोनों दृश्य होगा।

ग्रहण सूतक- धर्मशास्त्रों के अनुसार चन्द्रग्रहण में ग्रहण से पूर्व ९ घंटे और सूर्यग्रहण में १२ घंटे पहले ग्रहण का सूतक होता है। इसमें बालक, वृद्ध और रोगी को छोड़कर अन्य लोगों के लिए भोजन निषिद्ध है।

''सूर्यग्रहे तु नाश्नीयात् पूर्वं यामचतुष्टयम्।
चन्द्रग्रहे तु यामांस्त्रीन् बालवृद्धातुरैर्विना।।''

श्रद्धालु धार्मिक जनता को धर्म शास्त्रीय वचन के अनुसार भोजन निवृत्ति के साथ-साथ धार्मिक कृत्य श्राद्ध दान आदि भी करना चाहिए। ग्रहण में जपा गया मंत्र सिद्धिप्रद होता है। यह अनुभूत है।

## ।। श्री संवत् २०७२ शक १९३७ ।।



फाल्गुनकृष्ण ३० बुध ( ९ मार्च २०१६ ई० ) को काशी में ग्रस्तोदित खण्डग्रास सूर्यग्रहण।

| खण्डसूर्यग्रहण | | |
|---|---|---|
| काशी में | | घं. मि. (I.S.T) |
| स्पर्श | -- | -- |
| मध्य | -- | -- |
| मोक्ष | प्रातः | ६।४७ |
| सूर्योदय | प्रातः | ६।१३ |

अग्निमण्डल में




'पू.भा.' नक्षत्र तथा 'कुम्भ' राशि पर

| ग्रहणफल | |
|---|---|
| मेष | लाभ |
| वृष | सुख |
| मिथुन | माननाश |
| कर्क | मृत्युतुल्य कष्ट |
| सिंह | स्त्रीपीड़ा |
| कन्या | सौख्य |
| तुला | चिन्ता |
| वृश्चिक | व्यथा |
| धनु | श्री |
| मकर | क्षति |
| कुम्भ | घात |
| मीन | हानि |

भारत के वह प्रमुख स्थान जहाँ पर ग्रस्तोदित खण्डग्रास सूर्यग्रहण ( ९ मार्च २०१६ ई० ) का स्पर्श, मध्य और मोक्ष दृश्य होगा।

| स्थान | स्पर्श (I.S.T) | मध्य (I.S.T) | मोक्ष (I.S.T) | सूर्योदय (I.S.T) |
|---|---|---|---|---|
| अगरतला | -- | प्रा. ६।९ | प्रा. ६।५२ | प्रा. ५।४० |
| आइजॉल | -- | प्रा. ६।९ | प्रा. ६।५३ | प्रा. ५।३५ |
| कोहिमा | प्रा. ५।३५ | प्रा. ६।१३ | प्रा. ६।५३ | प्रा. ५।२८ |
| इलाहाबाद | -- | -- | प्रा. ६।४७ | प्रा. ६।११ |
| बैंगलोर | -- | -- | प्रा. ६।४७ | प्रा. ६।३२ |
| भागलपुर | -- | प्रा. ६।१० | प्रा. ६।४८ | प्रा. ५।५९ |
| भोपाल | -- | -- | प्रा. ६।४७ | प्रा. ६।३६ |
| शिवसागर | प्रा. ५।३१ | प्रा. ६।१५ | प्रा. ६।५२ | प्रा. ५।२७ |
| चण्डीगढ़ | -- | -- | प्रा. ६।४३ | प्रा. ६।४० |
| चेन्नई | -- | -- | प्रा. ६।४८ | प्रा. ६।२१ |
| कूचबिहार | -- | प्रा. ६।१२ | प्रा. ६।४९ | प्रा. ५।४८ |
| दार्जलिंग | -- | प्रा. ६।१३ | प्रा. ६।४८ | प्रा. ५।५१ |
| देहरादून | -- | -- | प्रा. ६।४३ | प्रा. ६।३५ |
| इटानगर | प्रा. ५।४१ | प्रा. ६।१५ | प्रा. ६।५१ | प्रा. ५।३२ |
| दिल्ली | -- | -- | प्रा. ६।४५ | प्रा. ६।३८ |
| गुवाहाटी | -- | प्रा. ६।१२ | प्रा. ६।५० | प्रा. ५।४० |
| गया | -- | प्रा. ६।८ | प्रा. ६।४८ | प्रा. ६।७ |
| जयपुर | -- | -- | प्रा. ६।४६ | प्रा. ६।४४ |
| इम्फाल | प्रा. ५।३२ | प्रा. ६।११ | प्रा. ६।५३ | प्रा. ५।३१ |
| कोलकाता | -- | प्रा. ६।७ | प्रा. ६।५० | प्रा. ५।५१ |
| लखनऊ | -- | -- | प्रा. ६।४६ | प्रा. ६।२३ |
| मुर्शिदाबाद | -- | प्रा. ६।९ | प्रा. ६।५० | प्रा. ५।५२ |
| मुज्जफ्फरपुर | -- | प्रा. ६।११ | प्रा. ६।४७ | प्रा. ६।४ |
| डिब्रूगढ़ | प्रा. ५।४२ | प्रा. ६।१६ | प्रा. ६।५२ | प्रा. ५।२५ |
| पटना | -- | प्रा. ६।१० | प्रा. ६।४८ | प्रा. ६।५ |
| पुरी | -- | प्रा. ६।३ | प्रा. ६।५० | प्रा. ६।१ |
| रायपुर | -- | -- | प्रा. ६।४८ | प्रा. ६।१८ |
| राँची | -- | प्रा. ६।७ | प्रा. ६।४९ | प्रा. ६।४ |
| शिमला | -- | -- | प्रा. ६।४२ | प्रा. ६।३९ |
| उज्जैन | -- | -- | प्रा. ६।४७ | प्रा. ६।४३ |
| तमिलांग | प्रा. ५।३४ | प्रा. ६।१२ | प्रा. ६।५३ | प्रा. ५।३१ |

☞ ग्रहण गणित तथा उदयास्त खगोल विज्ञान केन्द्र कोलकाता के सौजन्य से प्राप्त।

## संवत्सरफल

इस वर्ष के प्रारम्भ में 'कीलक' नामक संवत्सर रहेगा। ज्येष्ठशुक्ल १० गुरुवार (२८ मई २०१५) को १२।१४ इष्ट (दि. १०।११) पर 'सौम्य' नामक संवत्सर का प्रवेश होगा। किन्तु वर्षपर्यन्त संकल्पादि में 'कीलक' संवत्सर का ही विनियोग करना चाहिए। इस वर्ष राजा 'शनि' तथा मन्त्री 'भौम' है। राजा तथा मन्त्री में परस्पर मधुर सम्बन्ध नहीं है। अत: शासकों में मतभेद की स्थिति बनी रहेगी। जगल्लग्न के विचार से लग्नेश सूर्य उच्चराशि का होकर भाग्येश मंगल से सम्बन्ध कर रहे हैं। अत: विश्व के राष्ट्रों में परस्पर मैत्री पूर्ण व्यवहार होगा। संसार के सभी राष्ट्र शान्ति की इच्छा रखेंगे। प्रक्षेप्यास्त्रों के निर्माण में तरह-तरह की चर्चायें होंगी, किन्तु प्रभावशाली राष्ट्रों का इसके निर्माण में कोई शिथिलता नहीं दीख पड़ेगी। वर्षलग्न के विचार से लग्नेश सूर्य अष्टम भाव में मित्र गृही होकर विद्यमान है। अत: सुरक्षा के क्षेत्र में भारत सक्षम रहेगा। यातायात के कार्यों में विशेष प्रगति होगी। भारत का पड़ोसी राष्ट्रों से मधुर सम्बन्ध रहेगा। सुरक्षा कार्यों में धन-व्यय होगा। व्यापार के क्षेत्र में भी प्रगति होगी। आर्द्रा प्रवेशाङ्ग के विचार से वर्षाधिपति बृहस्पति उच्चराशि का होकर त्रिकोण में विद्यमान है। अत: वर्षा अच्छी होगी। फसलों का उत्पादन संतोषजनक होगा। शारदधान्य के विचार से लग्नेश सूर्य केन्द्रवर्ती होने से खरीफ का उत्पादन संतोषजनक होगा। कहीं-कहीं दैविक प्रकोप के कारण कृषि नाशक परिस्थितियाँ भी उत्पन्न होगी। ग्रैष्मिकधान्य के विचार से लग्नेश शनि त्रिकोणवर्ती होने से ग्रैष्मिकधान्य का उत्पादन संतोषजनक रहेगा।

## सूचना

पाठकगण इस बात का विशेष ध्यान दें कि असली हृषीकेश हिन्दी पञ्चाङ्ग ( हृषीकेश पञ्चाङ्ग के आद्य प्रधान सम्पादक स्व० पं० श्यामभूर्ति उपाध्याय के सुपुत्र ) पं० शिवमूर्ति उपाध्याय द्वारा सम्पादित होता है तथा विक्रम पञ्चाङ्ग प्रकाशन- बी. २/९५ सी. भदैनी, वाराणसी द्वारा ही प्रकाशित होता है।

## मेषादि १२ राशियों का वार्षिक फल

**मेष-** मेषराशि वालों के लिए यह वर्ष सामान्य शुभदायक रहेगा। शनि की अढ़ैया के कारण आर्थिक चिन्ता, मानसिक सन्ताप की स्थिति बनी रहेगी। परिवार में माँगलिक कृत्य होंगे। ऋण भार के कारण आर्थिक कष्ट होगा। संतान सुख की प्राप्ति होगी। व्यापार से स्वल्प लाभ होगा। कचहरी के कार्यों में सफलता मिलेगी। भूमि-मकान, वाहन इत्यादि के क्रय-विक्रय सम्बन्धी कार्यों में व्यस्तता बढ़ सकती है। वर्ष के प्रारम्भ में चोट-चपेट या नेत्र विकार से कष्ट होगा। विरोधी परास्त होंगे। माता-पिता को धार्मिक कार्यो का अवसर मिलेगा। ४,८,१२ मास कष्टदायक रहेंगे।

**वृष-** वृषराशि वालों के लिए यह वर्ष सामान्य शुभदायक रहेगा। वर्ष के पूर्वार्ध से वर्ष का उत्तरार्ध अधिक सकारात्मक रहेगा। स्वास्थ्य की दृष्टि से यह वर्ष कुछ कष्टदायक रहेगा। बाल-बच्चों को पीड़ा होगी। दाम्पत्य जीवन में कटुता बढ़ेगी। व्यापार तथा नौकरी से लाभ होगा। माँगलिक कार्यों में धन-व्यय होगा। नौकरी में प्रगति तथा व्यापार में लाभ होगा। अध्ययन-अध्यापन में बाधा पहुँचेगी। पारिवारिक विवाद के कारण मन खिन्न रहेगा। शिव जी की आराधना करनी चाहिए। २,५,९ मास कष्टदायक रहेंगे।

**मिथुन-** मिथुनराशि वालों के लिए यह वर्ष सामान्य शुभदायक रहेगा। आर्थिक कार्यों में सफलता मिलेगी। उदर जन्य विकारों से कष्ट होगा। धन-सम्पत्ति के मामलों में विवाद हो सकता है। जल्दबाजी में निर्णय न लें। विरोधी पराजित होंगे। निर्माण कार्यों में सफलता मिलेगी। व्यापार में लाभ होगा। परिवार में माँगलिक कृत्य होंगे। माता-पिता को कष्ट होगा। किसी निकट सम्बन्धी का निधन सम्भव है। वाहन से भय की सम्भावना रहेगी। नौकरी में उन्नति होगी। २,६,१० मास कष्टदायक रहेंगे।

**कर्क-** कर्कराशि वालों के लिए यह वर्ष सामान्य शुभदायक रहेगा। भाइयों को कष्ट होगा। पठन-पाठन में बाधा पहुँचेगी। निर्माण कार्यों में कठिनाई आयेगी। वर्ष के पूर्वार्ध में स्वास्थ्य सम्बन्धी परेशानियाँ हो सकती है। आर्थिक मामलों में धन की बचत का ध्यान रखना चाहिए। माता-पिता को कष्ट होगा। नौकरी में उन्नति तथा व्यापार में लाभ होगा। धार्मिक कार्यों में धन-व्यय होगा। ३,७,११ मास कष्टदायक रहेंगे।

**सिंह-** सिंहराशि वालों के लिए इस वर्ष शनि की अढ़ैया होने से मानसिक चिन्ता, पारिवारिक विवाद तथा आर्थिक कठिनाई का सामना करना पड़ेगा। धन सम्बन्धी कार्यों में सावधानी रखें। वर्ष के उत्तरार्ध में स्थिति में सुधार हो सकता है। व्यापारिक यात्रायें सफल होंगी। परिवार में माँगलिक कृत्य होंगे। ऋण का भार बढ़ेगा। शनि की आराधना तथा हनुमान चालीसा का नित्य पाठ करना लाभदायक रहेगा। नौकरी में उन्नति तथा व्यापार के कार्यों में स्वल्प लाभ होगा। वर्ष के अन्त में परिवार में विशेष लाभ की स्थिति दीख पड़ेगी। १,५,९ मास कष्टदायक रहेंगे।

**कन्या-** कन्याराशि वालों के लिए यह वर्ष कष्टदायक रहेगा। भाइयों को कष्ट होगा। पत्नी को शारीरिक पीड़ा होगी। धन के लेन-देन में आवश्यक सावधानी रखें। चोट-चपेट दुर्घटना की सम्भावना बनी रहेगी। किसी सम्बन्धी का निधन सम्भव है। मुकदमे के कार्यों में सफलता मिलेगी। पहले से रुके हुए कार्य बनने की सम्भावना है। व्यापार की कोई नयी योजना बनेगी। नौकरी में प्रगति तथा व्यापार से सामान्य लाभ होगा। १,५,९ मास कष्टदायक रहेंगे।

**तुला-** तुलाराशि वालों के लिए शनि की साढ़ेसाती का प्रभाव रहेगा। पारिवारिक विवाद तथा आर्थिक कठिनाई का सामना करना पड़ेगा। विरोधी शान्त होंगे। पत्नी को पीड़ा होगी। माता-पिता को तीर्थयात्रा या अन्य धार्मिक कार्यों का अवसर मिलेगा। माँगलिक कार्यों में धन-व्यय होगा। लेन-देन के कार्यों में कठिनाई उपस्थित होगी। नौकरी में उन्नति तथा व्यापार में लाभ होगा। आर्थिक क्षेत्र में किये गये प्रयासों में सफलता मिलेगी। वाहन इत्यादि से चोट-चपेट का भय हो सकता है। निरर्थक दौड़-धूप होती रहेगी। न्यायालय से सम्बन्धित कार्य यथावत रहेंगे। शनि का जप-दान तथा हनुमान जी की आराधना करनी चाहिए। २,६,१० मास कष्टदायक रहेंगे।

**वृश्चिक-** वृश्चिकराशि वालों के लिए शनि की साढ़ेसाती का विशेष प्रभाव रहेगा। वर्ष भर संघर्ष की स्थिति बनी रहेगी। मित्रों से अनबन तथा स्वजनों से विवाद होगा। आर्थिक कठिनाईयों का सामना करना पड़ेगा। वाहन चलाने में सावधानी रखनी होगी। कार्य क्षेत्र में उतार-चढ़ाव की स्थिति रहेगी। पारिवारिक मामलों में मतभेद रहेगा। बाल-बच्चों को पीड़ा होगी। विरोधियों का प्रभाव बढ़ेगा। माँगलिक कार्यों में धन-व्यय होगा। हनुमान जी की आराधना करनी चाहिये। ३,७,११ मास कष्टदायक रहेंगे।

**धनु-** धनुराशि वालों के लिए यह वर्ष सामान्य कष्टदायक रहेगा। शनि की साढ़ेसाती के कारण आर्थिक विषमता, पारिवारिक विवाद तथा स्वजनों से विरोध होगा। दाम्पत्य जीवन में कटुता बढ़ेगी। स्वास्थ्य सम्बन्धी परेशानियाँ हो सकती है। आर्थिक क्षेत्र, व्यापार क्षेत्र में किये गये प्रयासों में सफलता प्राप्त होने में बाधा पहुँचेगी। शनि की आराधना तथा हनुमान जी का दर्शन करना चाहिये। माता-पिता को कष्ट होगा। पठन-पाठन में बाधा पहुँचेगी। बाल-बच्चों को पीड़ा होगी। वर्ष के मध्य में नेत्र विकार, वाहन हानि की सम्भावना रहेगी। व्यापार में लाभ होगा। २,५,८ मास कष्टदायक रहेंगे।

**मकर-** मकरराशि वालों के लिए यह वर्ष सामान्य शुभदायक रहेगा। भाई-बन्धुओं को कष्ट होगा। चोट-चपेट, दुर्घटना की सम्भावना रहेगी। माता-पिता को पीड़ा होगी। धार्मिक क्रिया कलापों में अभिरुचि बढ़ सकती है। स्वास्थ्य सामान्य रहेगा। दाम्पत्य सुख की प्राप्ति होगी। निर्माण कार्यों में बाधा पहुँचेगी। किसी नये व्यापार की सम्भावना बढ़ेगी। सुख-साधनों का अभाव रहेगा। लेन-देन के कार्यों में कठिनाई उपस्थित होगी। १,५,९ मास कष्टदायक रहेंगे।

**कुम्भ-** कुम्भराशि वालों के लिए यह वर्ष शुभदायक रहेगा। आर्थिक सुविधा बढ़ेगी। भाइयों को पीड़ा होगी। विरोधियों से संधि वार्ता चलेगी। उदर जन्य विकारों से कष्ट होगा। व्यापार से लाभ तथा नौकरी में उन्नति होगी। आर्थिक मामलों में योजनाबद्धरूप से कार्य करने का लाभ मिल सकता है। वर्ष के उत्तरार्ध में माँगलिक कार्यों में धन-व्यय होगा। २,६,१० मास कष्टदायक रहेंगे।

**मीन-** मीनराशि वालों के लिए यह वर्ष सामान्य कष्टदायक रहेगा। संतान सुख की प्राप्ति तथा विद्या के क्षेत्र में प्रगति होगी। पत्नी को पीड़ा होगी। निर्माण कार्यों में बाधा उत्पन्न होगी। माँगलिक कार्यों में धन-व्यय होगा। वाहन खरीदने की योजना बनेगी। भूमि, भवन, वाहन सम्बन्धी उपलब्धियाँ या उनसे आय सम्भव है। वर्ष के उत्तरार्ध में माँगलिक कृत्य होंगे। व्यापार तथा नौकरी से लाभ होगा। ३,७,११ मास कष्टदायक रहेंगे।

## चैत्रादि मासफल

**चैत्रशुक्ल से वैशाखकृष्ण तक-** चन्द्रदर्शन मुहूर्त के विचार से खाद्य पदार्थों का मूल्य सामान्य रहेगा। मेवे, चावल, चीनी तथा सूती वस्त्रों के मूल्य में तेजी का रुख रहेगा। सर्राफा बाजार में सामान्य सस्ती दीख पड़ेगी। साग-तरकारी तथा गोरस के मूल्य में तेजी का रुख रहेगा। चावल, गुड़ तथा दलहन का संग्रह करना भविष्य के लिए लाभदायक सिद्ध होगा। यत्र-तत्र संक्रामक रोगों की स्थिति दीख पड़ेगी। वायु वेग के साथ हल्की वर्षा भी होगी। वैशाखकृष्ण के अन्त में सर्राफा बाजार में तेजी आयेगी। **चैत्रशुक्ल** २,४,९,११,१५ तथा **वैशाखकृष्ण** ३,८,१०, ३० उपद्रवकारी रहेंगे।

**वैशाखशुक्ल से ज्येष्ठकृष्ण तक-** चन्द्रदर्शन मुहूर्त के विचार से खाद्य पदार्थों का मूल्य सामान्य रहेगा। गोरस, तरकारी तथा गुड़ के भाव में तेजी आयेगी। सर्राफा बाजार में भी तेजी का रुख रहेगा। ज्येष्ठकृष्ण के प्रारम्भ में श्वेत पदार्थों के मूल्य में विशेष महँगी आयेगी। चौपायों को रोग होंगे। गर्मी की अधिकता के साथ आँधी, तूफान की सम्भावना रहेगी। तेलहन का संग्रह करना भविष्य के लिए लाभदायक सिद्ध होगा। ग्रह योग वश दुर्घटना तथा भौमान्तरिक्ष उत्पात की सम्भावना रहेगी। ज्येष्ठकृष्ण में आँधी, तूफान की अधिकता तथा प्रखर गर्मी से जनसामान्य को कष्ट होगा। सूर्य, मंगल का योग लाल पदार्थों के मूल्य में तेजी लाने वाला है। **वैशाखशुक्ल** १,३,७,१०,१४ तथा **ज्येष्ठकृष्ण** १,९,१३,१४ उपद्रवकारी रहेंगे।

**ज्येष्ठशुक्ल से शुद्धआषाढ़कृष्ण तक-** चन्द्रदर्शन मुहूर्त के विचार से खाद्य पदार्थों के मूल्य में सस्ती का रुख रहेगा। मेवा, फल तथा साग-तरकारी के मूल्य में तेजी बनी रहेगी। पीले पदार्थ सस्ते होंगे। दलहन-तेलहन तथा गुड़ का संग्रह करना भविष्य के लिए लाभदायक रहेगा। गर्मी उत्तरोत्तर बढ़ेगी। आँधी-तूफान तथा अपहरण की घटनायें घटित होंगी। यान दुर्घटना तथा उत्पातों की अधिकता रहेगी। सर्राफा बाजार में तेजी का रुख रहेगा। तेलहन के मूल्य में उत्तरोत्तर तेजी आयेगी। **ज्येष्ठशुक्ल** १,६,८,१५ तथा **शुद्धआषाढ़कृष्ण** ४,७,१२,३० उपद्रवकारी रहेंगे।

**अधिकआषाढ़शुक्ल से अधिकआषाढ़कृष्ण तक-** चन्द्रदर्शन मुहूर्त के विचार से खाद्य पदार्थों के मूल्य में तेजी आयेगी। सर्राफा बाजार में सस्ती का रुख रहेगा। ईंधन, तेलहन तथा दलहन के मूल्य में विशेष तेजी आयेगी। वायुवेग के साथ सामान्य वर्षा होगी। पशुओं को रोग होंगे। भूसी वाले अन्न में कीड़े पड़ेंगे। फलों के मूल्य में तेजी बनी रहेगी। सूर्य, मंगल, बुध का योग अपहरण, यान दुर्घटना तथा भौमान्तरिक्ष उत्पातों को देने वाला है। **अधिकआषाढ़शुक्ल** ४,७,९,१३ तथा **अधिक आषाढ़कृष्ण** ४,६,१०,१३ उपद्रवकारी रहेंगे।

**शुद्ध आषाढ़शुक्ल से श्रावणकृष्ण तक-** चन्द्रदर्शन मुहूर्त के विचार से खाद्य पदार्थों के मूल्य में तेजी का रुख रहेगा। वर्षा की स्थिति अनुकूल नहीं रहेगी। खण्डवृष्टि के कारण कहीं-कहीं सूखे का प्रभाव रहेगा। ईंधन तथा तेलहन के मूल्य में उत्तरोत्तर वृद्धि होगी। श्वेत पदार्थ सस्ते होंगे। सोने, चाँदी के मूल्य में सस्ती का रुख रहेगा। दुर्घटना, अपहरण तथा जनसंघर्ष की स्थिति दीख पड़ेगी। पूर्वोत्तर राज्यों में अधिक वर्षा होगी। खण्डवृष्टि के कारण यत्र-तत्र वर्षा की कमी से जनता को कष्ट होगा। कहीं-कहीं बाढ़ की विभीषिका भी दिख पड़ेगी। मंगल-शुक्र का योग लाल पदार्थों के मूल्य में तेजी का सूचक है। मेवे तथा फलों के मूल्य में तेजी बनी रहेगी। पशुओं को रोग होंगे। **शुद्धआषाढ़शुक्ल** २,५,१०,१२ तथा **श्रावणकृष्ण** २,४,९,१२, ३० उपद्रवकारी रहेंगे।

**श्रावणशुक्ल से भाद्रपदकृष्ण तक-** चन्द्रदर्शन मुहूर्त के विचार से खाद्य पदार्थों का मूल्य सामान्य रहेगा। ग्रह स्थिति के कारण इति-भीति की सम्भावना रहेगी। यान दुर्घटना, जनापहरण की स्थिति उत्पन्न होगी। सूर्य, बृहस्पति का योग दलहन के मूल्य में विशेष तेजी लाने वाला है। पूर्वोत्तर राज्यों में वर्षा की अधिकता से जन-धन की हानि होगी। सूती पदार्थ महँगे होंगे। फलों के मूल्य में तेजी बनी रहेगी। **श्रावणशुक्ल** २,४,८,१०,१५ तथा **भाद्रपदकृष्ण** १,३,७,१०,१४,३० उपद्रवकारी रहेंगे।

**भाद्रपदशुक्ल से आश्विनकृष्ण तक-** चन्द्रदर्शन मुहूर्त के विचार से खाद्य पदार्थों का मूल्य सामान्य रहेगा। वर्षा की कमी के कारण कहीं-कहीं किसी को क्षति पहुँचेगी। सूर्य-राहु का योग लाल पदार्थों के मूल्य में तेजी लाने वाला है। सोने-चाँदी के मूल्य में सामान्य सस्ती रहेगी। विषैले जीवों से यत्र-तत्र जनता को कष्ट होगा। ईंधन और तेलहन के मूल्य में उत्तरोत्तर महँगी आयेगी। पीले पदार्थ महँगे होंगे। भौमान्तरिक्ष उत्पात होंगे। दुर्घटनायें घटित होंगी। **भाद्रपदशुक्ल** २, ७, ९, १४ तथा **आश्विनकृष्ण** १, ७, ९, १४ उपद्रवकारी रहेंगे।

**आश्विनशुक्ल से कार्त्तिककृष्ण तक-** चन्द्रदर्शन मुहूर्त के विचार से खाद्य पदार्थों के मूल्य में तेजी का रुख रहेगा। यान-दुर्घटना तथा अपहरण की घटनायें घटित होंगी। वर्षा प्राय: अच्छी होगी, किन्तु खण्डवृष्टि का प्रभाव होने से यत्र-तत्र वर्षा की कमी दीख पड़ेगी। खरीफ की फसल का भविष्य उज्ज्वल रहेगा। पशुओं को रोग होंगे। भूसी वाले अन्न में कीड़े पड़ेगे। लाल पदार्थों के मूल्य में तेजी बनी रहेगी। सूती कपड़े महँगे होंगे। वायु वेग के साथ थोड़ी वर्षा भी होगी। दिव्यान्तरिक्ष उत्पात होंगे। **आश्विनशुक्ल** १,४,७,११,१५ तथा **कार्तिककृष्ण** ४,५,७,१२,१४ उपद्रवकारी रहेंगे।

( शेष पृष्ठ ४२ पर )

## आवश्यक सूचना

पाठकों को सूचित किया जाता है कि पञ्चाङ्ग संवत् २००१ से २०७० तक की पुराने पञ्चाङ्गो की प्रतियाँ दस-दस वर्ष की एक जिल्द में प्रकाशित हो चुकी हैं। कृपया संपर्क करें-

विक्रम पञ्चाङ्ग प्रकाशन-
बी. २/९५ सी. भदैनी, वाराणसी।
मो. : ०९३३५६६०६३१।

नोट- *पाठकों को किसी एक वर्ष की प्रति अलग से दे पाना सम्भव नहीं है।*

श्रद्धेयविद्वज्जन,

'हृषीकेश पञ्चाङ्ग' देश का सर्वमान्य पञ्चाङ्ग है। इसकी लोकप्रियता से हतोत्साहित होकर कुछ स्वार्थी तत्वों द्वारा इसकी नकल करके जनमानस को धोखा दिये जाने का कुत्सित प्रयास किया जा रहा है।

प्रिय पाठक बन्धु इस बात से भली-भाँति परिचित हैं कि 'पं हृषीकेशोपाध्याय द्वारा प्रवर्तित एवं पं श्यामभूर्ति उपाध्याय द्वारा सम्पादित' हृषीकेश पञ्चाङ्ग कई वर्षो से अपने पुराने स्थान विक्रम पञ्चाङ्ग प्रकाशन, बी. २/९५ सी. भदैनी, वाराणसी द्वारा प्रकाशित हो रहा है। जिसका सम्पादन पं शिवमूर्ति उपाध्याय द्वारा किया जा रहा है। असली हृषीकेश पञ्चाङ्ग लेते समय श्रीकाशीविश्वनाथ का 'ॐ' चिह्न तथा प्रधान सम्पादक पं शिवमूर्ति उपाध्याय का नाम देखकर ही पञ्चाङ्ग खरीदें।

श्रीकाशी विश्वनाथ पञ्चाङ्ग
ॐ
हृषीकेश हिन्दी पञ्चाङ्ग

कृपया असली हृषीकेश पञ्चाङ्ग लेते समय मुख पृष्ठ पर हृषीकेश पञ्चाङ्ग के संस्थापक पं हृषीकेश उपाध्याय व हृषीकेश पञ्चाङ्ग के भूतपूर्व प्रधान सम्पादक स्व. पं श्यामभूर्ति उपाध्याय का छायाचित्र ( फोटो ) देखकर ही असली पञ्चाङ्ग खरीदें और धोखाधड़ी से बचें।

श्रीकाशीविश्वनाथ पञ्चाङ्ग
( हृषीकेश हिन्दी पञ्चाङ्ग )

*- प्रधानसम्पादक*
पं शिवमूर्ति उपाध्याय

पञ्चाङ्गस्थ विषय से सम्बन्धित समस्या के समाधान हेतु सम्पर्क कर सकते हैं। पत्र व्यवहार का पता विक्रम पञ्चाङ्ग प्रकाशन बी. २।९५ सी., भदैनी, वाराणसी ( उ०प्र० )। मो०- ०९३३५६६०६३१

## चैत्रादि मासों की मन्वादि तिथियाँ

| चैत्र शुक्ल | ज्येष्ठ शुक्ल | आषाढ़ शुक्ल | भाद्र शुक्ल | आश्विन शुक्ल | कार्तिक शुक्ल | पौष शुक्ल | माघ शुक्ल | फाल्गुन शुक्ल | श्रावण कृष्ण |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३।१५ | १५ | १०।१५ | ३ | ९ | १२।१५ | ११ | ७ | १५ | ८।३० |

## युगादि तिथियाँ

| कार्तिकशुक्ल ९ | वैशाखशुक्ल ३ | मार्गशीर्षकृष्ण ३० | माघ कृष्ण १३ |
|---|---|---|---|
| सतयुगादि | त्रेतायुगादि | द्वापरयुगादि | कलियुगादि |

☞ मन्वादि एवं युगादि तिथियों में विद्याध्ययन का निषेध है।

## सामान्य सुभिक्षादि ज्ञान

प्रभवादि वर्तमान संवत्सर को द्विगुणित कर तीन घटा दें तथा सात का भाग दें, एकादि शेष रहने पर निम्न फल होता है- १ दुर्भिक्ष, २ सुभिक्ष, ३ सम, ४ दुर्भिक्ष, ५ सुभिक्ष, ६ सम, ० पीड़ा।

**कल्पादि-** चैत्रशुक्ल१, वैशाखशुक्ल ३, कार्तिकशुक्ल ७, मार्गशीर्षशुक्ल ९, माघशुक्ल १३, चैत्रकृष्ण ३।

**भगवान के दस अवतारों का काल- मत्स्य-** चैत्रशुक्ल ३ (अपराह्न में), **राम-** चैत्रशुक्ल ९ (मध्याह्न में), **परशुराम-** वैशाखशुक्ल ३ (प्रदोष में), **नृसिंह-** वैशाखशुक्ल १४ (सायं), **कूर्म-** वैशाखशुक्ल १५ (मध्याह्न में), **कल्कि-** श्रावणशुक्ल ६ (सायं), **कृष्ण-** भाद्रपद-कृष्ण ८ (निशीथ में), **वामन-** भाद्रपदशुक्ल १२ (मध्याह्न में), **बौद्ध-** आश्विनशुक्ल १० (सायं), **वाराह-** भाद्रपदशुक्ल ३ (अपराह्न में)।

## वर्ष के शुभाशुभ का ज्ञान

प्रश्नकर्ता के नामाक्षर के साथ तिथि, वार, नक्षत्र एवं संवत्सर की संख्या जोड़कर तीन से भाग दें। एक शेष से क्लेश, दो से समता एवं तीन से सुख होता है।

## चरणी विचार

गृहस्वामी के हाथ से चरणी की ल., चौ. जो हो उसका योग कर आठ से भाग दें एकादि शेष से क्रमशः निम्न फल होता है- पशुहानि, पशुरोग, पशुलाभ, पशुक्षय, पशुनाश, पशुवृद्धि, पशुभेद तथा बहुपशु।

## जन्मकुण्डली से प्रतिवर्ष प्रतिभाव विचार

जन्माङ्ग के लग्नादि द्वादशभावों को बारह वर्षों के रूप में जानना चाहिए। पुनः दुसरी आवृति में १३ से २४, तीसरी में २५ से ३६ आदि के क्रम से दस आवृति में मनुष्य की सम्पूर्ण आयु अर्थात् १२० वर्ष की कल्पना कर लेनी चाहिए।

**फल-** वर्ष संज्ञक भावों से त्रिकोण (१,५,९) में यदि शुभग्रह स्थित हों तो उस वर्ष में समस्त दैहिक सुखों की प्राप्ति होती है। लग्न की ही भाँति उस वर्ष के लग्न से धनादि द्वादशभाव भी कल्पित होते हैं। अतः धनादि जिस भाव से त्रिकोण में शुभग्रह स्थित होते है उस वर्ष, उस भाव जनित शुभफल की प्राप्ति होती है। यदि पापग्रह उन त्रिकोणों में बलवान होकर स्थित हों तो भाव के नाशक तथा निर्बल हों तो सुखकारक होते हैं। शुभग्रहों से शुभता तथा पापग्रहों से अशुभता प्राप्त होती है। पाप एवं शुभ दोनों प्रकार के ग्रहों की स्थिति से मिश्रफल प्राप्त होता है। परन्तु इसका विचार ग्रहों का बलाबल देखकर ही करना चाहिए।

## जन्मलग्न का निश्चय एवं उसके द्वारा प्रसव कालिक कुछ पदार्थों का ज्ञान

### माता के वस्त्र एवं भोजन का ज्ञान

लग्न के नवमांशेश के अनुसार माता के वस्त्र तथा चतुर्थेश से प्रसव पूर्व किये गये भोजन का विचार करना चाहिए ।।१।। कठिनं, मधुरं, रूक्षं, लेह्यपेयादिकं मृदुः।। चोष्याम्लगुडं दुग्धं विचित्रं स्वल्पभोजनम्।। वटकाद्यं बहुरसं पेयादि मधुरं हितम्।। क्रोधादिना कदन्नं स्यात्सूर्यादिः श्लोकपादतः।।३।। इति।।

### सूर्य लग्न के द्वादशांश द्वारा दीप ज्ञान

गर्ग- लग्न के प्रथम भाव में सूर्य हो तो पूर्व, २,३ में हो तो ईशानकोण, ४ भाव में हो तो उत्तर ५,६ में हो तो वायव्यकोण, ७ में हो तो पश्चिम, ८,९ में हो तो नैऋत्यकोण १० में हो तो दक्षिण तथा ११,१२ भाव में हो तो अग्निकोण में प्रसव के समय दीपक होता है। इसमें भी चर लग्न से चर दीपक, स्थिर लग्न से स्थिर तथा द्विस्वभावलग्न से घूमता हुआ दीपक प्रसवकाल में होता है। प्रसवकाल में चन्द्रमा प्रथम द्रेष्काण में हो तो दीपक में पूर्ण तेल भरा हुआ, द्वितीय से आधा भरा तथा तृतीय द्रेष्काण से तेलहीन दीपक जानना चाहिए।

### सूर्य के राशि द्वारा दीपक के दिशा का ज्ञान

| सूर्यराशि | १,२ | ३ | ४,५ | ६ |
|---|---|---|---|---|
| दीपस्थान | पूर्व में | आग्नेय में | दक्षिण में | नैऋत्य कोण में |
| सूर्यराशि | ७,८ | ९ | १०,११ | १२ |
| दीपस्थान | पश्चिम में | वायव्य में | उत्तर में | पृथ्वी पर |

### जन्माङ्ग द्वारा घर में सूतिका कक्ष ज्ञान

प्रसवकाल में १,४,७,८,११ लग्न से पूर्व ९,१२,३,६ लग्न से उत्तर, २ लग्न से पश्चिम तथा ५,१० लग्न से दक्षिण दिशा में गृहमध्य सूतिका कक्ष जानना चाहिए।

### प्रसवकाल में मातृकष्टज्ञान

चन्द्रयुक्त पापग्रह यदि जन्मकाल में लग्न से चतुर्थ या सप्तम में स्थित हो अथवा चन्द्रमा से चतुर्थ या सप्तम में पापग्रह स्थित हों तो प्रसवकाल में माता को कष्ट कहना चाहिए। प्रसव काल पापग्रहों के अधिकार में हो अथवा पापग्रहों से युत या दृष्ट ४ एवं ७ भाव हों तो (इसका ठीक-ठाक विचार कर) मातृ कष्ट कहना चाहिए।

### सूर्य आदि ग्रहों के अधि एवं प्रत्यधि देवता

| अ.दे. | ईश्वर | उमा | स्कन्द | विष्णु | ब्रह्मा | इन्द्र | यम | काल | चित्रगुप्त |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग्रह | सूर्य | चन्द्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि | राहु | केतु |
| प्र.दे | अग्नि | अप | पृथिवी | विष्णु | इन्द्र | इंद्राणि | प्रजापति | सर्प | ब्रह्मा |

### प्रसव प्रकार ज्ञान

शीर्षोदय राशिलग्न में हो तो शिर से, पृष्ठोदय हो तो पैर एवं उभयोदय हो तो हाथ से प्रसव होता है। लग्न पर शुभ दृष्टि होने से सुखपूर्वक एवं पापदृष्टि होने पर कष्ट से प्रसव होता है। प्रसवकाल में सर्वप्रथम स्कन्ध दर्शन पर शिर, जंघा दर्शन से पैर एवं मणिबन्ध दर्शन से हाथ द्वारा प्रसव होता है।

लग्नेश एवं नवमांशेश वक्री होकर लग्न में हो अथवा परस्पर विपरीत गृह में हो तो कष्ट पूर्वक गर्भ का मोक्ष जानना चाहिए।

### अन्तरिक्ष में जन्म का ज्ञान

यहा अन्तरिक्ष का अर्थ उच्चभूमि से है। ९,१२,६ तथा विशेषतः ३, लग्न में जन्म हो तो अन्तरिक्ष में जन्म कहना चाहिए।

### जन्माङ्ग द्वारा बालक के रोदन का ज्ञान

१,३,५ एवं ९ लग्न में जन्म से बालक पूर्व सोचकर बहुत होता है। ११,६,७ लग्न में अल्प तथा २,४,८,१०,१२ में जन्म से बालक ज्ञान बल से रोता है। रोदन का विचार चन्द्रमा एवं लग्न दोनों में जो बलवान हो उसके द्वारा करना चाहिए।

### जन्माङ्ग द्वारा बालक के मस्तक का ज्ञान

जन्म काल में १,५,९ लग्न हो तो पूर्व, २,६,१० लग्न हो तो दक्षिण ३,११,७ लग्न हो तो पश्चिम तथा ४,८,१२ लग्न हो तो जन्मकाल में जातक का शिर उत्तर दिशा में होता है।

### जन्माङ्ग द्वारा सूतिका के वस्त्र एवं चूड़ी का वर्ण ज्ञान

मेषादि बारह राशियों के लग्न से प्रसूता क्रमशः लाल, स्वच्छ, हरित, पाटल, पाण्डु, विचित्र, कृष्ण, पिशंग, पिंगल, अनेक वर्ण युक्त, धूम्र, एवं मलिन वर्ण का वस्त्र धारण किये हुए होती है। जितने ग्रहों की जन्मकाल में चतुर्थ एवं दशम भाव पर दृष्टि होती है, उतनी संख्यक उन ग्रह वर्णों की चूड़ियां प्रसूता के हाथ में होती है।

| आधान कालिक चन्द्रमा द्वारा प्रसवकाल ज्ञानार्थ चक्र। | | | | |
|---|---|---|---|---|
| चन्द्रराशियाँ | | | | दिन |
| १ | ४ | ७ | १० | २७१ |
| २ | ५ | ८ | ११ | २९७ |
| ३ | ६ | ९ | १२ | २८१ या २७६ दिन |

**प्रश्नकाल या आधान काल के द्वारा प्रसव कालिकचन्द्रमा का ज्ञान**

गर्ग। प्रश्नकाल या आधान काल में चन्द्र जिस द्वादशांश में स्थित होता हो समय पूर्ति पर उतनी ही संख्यक राशि में चन्द्रमा के जाने पर प्रसव होता है।।

### प्रमाण ( सारावली )

यस्मिन् द्वादशभागे गर्भाधाने व्यवस्थितश्चन्द्रः। तत्तुल्यर्क्षे प्रसवो गर्भस्य नियतमादिशेत्प्राज्ञः।२। समुद्रजातकेऽपि। यतमे द्वादशभागेसुतिकास्त-त्संख्यके विश्वाविति। अत्रलग्नचन्द्रयोर्मध्ये यो बलवान् तस्य द्वादशांशकवशेन चन्द्रराशिर्ज्ञेयः इत्युक्तं लघुजातके लग्नेन्द्वोर्योबलवान् तस्यद्विर-सांशकान्विते विधौ प्रसवः।। अथकालज्ञानम्। तत्काले दिवसनिशासंज्ञो समुदेति राशिभागोयः। यावानुदयस्तावान् वाच्योदिवसस्य रात्रेर्वा।।

## जातक तत्वोक्त सूत्रबद्ध सूतिका तत्व का ज्ञान

जन्मलग्न चन्द्रमा से अदृष्ट हो तो पिता के परोक्ष में जन्म होता है। सूर्य स्थिर राशि का होकर ८,९,११,१२ में होता है तो स्वदेशगत पिता के परोक्ष में तथा यदि चरराशिस्थ हो तो विदेश गत पिता के परोक्ष में जन्म होता है। सूर्य चर राशि का हो तो भी विदेशगत पितृकाल में जन्म होता है। शनि लग्न अथवा मंगल सप्तम में हो तो भी पितृ परोक्ष में जन्म होता है। सूर्य से त्रिकोण में शनि एवं मंगल पापग्रहों की राशि में स्थित हों तो जन्मकाल में जातक का पिता बन्धन में होता है। मातृ एवं पितृ कारक ग्रहों में जो बली हो उसके घर में जन्म होता है। मंगल से दृष्ट सूर्य बलवान हो तो बहुत दीपों वाले घर में जन्म होता है। चन्द्रमा से तेल तथा लग्न से दीप की बत्ती का ज्ञान करें। चरराशिस्थ सूर्य से चर, स्थिर से स्थिर एवं द्विस्वभाव से भ्रमणशील दीपक कहना चाहिए। शीर्षोदय लग्न में शिर, पृष्ठोदय में पैर, एवं उभयोदय में हाथ से प्रसव होता है। जन्मकाल एवं चन्द्रमा से चतुर्थ एवं सप्तम में पापग्रह हो तो मातृकष्ट होता है। केन्द्रस्थ बलीग्रह की दिशा में प्रसूतीगृह का द्वार होता है। सूर्यादि ग्रहों के बलवान रहनें पर क्रमशः काष्ठनिर्मित, नवीन, दग्ध, चित्र युक्त, मजबूत, मनोहर एवं प्राचीन प्रसूती गृह जानना चाहिए। १,२ लग्न से भवन के पूर्व, ३ से अग्निकोण, ४,५ से दक्षिण, ६ से नैऋत्य, ७,८ से पश्चिम, ९ से वायव्यकोण, १०,११ से उत्तर तथा १२ लग्न से ईशान कोंण में प्रसूती प्रकोष्ठ होता है। इसी प्रकार शैय्या विचार भी होता है। लग्न की दिशा में शैय्या का शिर तथा ३,६,९,१२ में पाये होतें हैं। जहाँ पापग्रह स्थित हों वहाँ शैय्या टूटी हुई होती है। लग्न से चन्द्रमा की बीच जितनें ग्रह हों उतनी उपसूतिकाएं होती है। उपसूतिका संख्या ज्ञान में वक्री एवं उच्चस्थ ग्रहसंख्या को त्रिगुणित, स्वराशि एवं स्वनवमांशगत संख्या को द्विगुणित तथा नीच एवं अस्तगत ग्रह संख्या को आधा करके रखना चाहिए। २,१,३,५ लग्न हो तो बहुत रोते हुए जन्म हो। लग्न में चन्द्रमा सभी ग्रहों से अदृष्ट हो तो निर्जन स्थान में जन्म कहें। दशम एवं चतुर्थ में शुभ ग्रह हो तो सुखपूर्वक तथा त्रिकोण एवं सप्तम में पापग्रह हो तो कष्ट से प्रसव होता है। चतुर्थ या दशम में सूर्य, मंगल एवं शनि का योग हो तो जन्म से पूर्व ही पिता का मरण जानें।

**अनिष्ट नक्षत्रों में रोगोत्पत्ति की शान्ति-** जिस अनिष्ट नक्षत्र में रोग उत्पन्न हो उसके अधिपति देवता की स्वर्ण प्रतिमा बनाकर गन्धाक्षतपुष्प आदि से पूजन कर ब्राह्मणों को दान करने से उसकी शान्ति हो जाती है।

**रोग से मुक्त होने पर स्नान मुहूर्त विचार-** रे.पुन.कृ. उ३.स्वा.रो.श्ले. तथा मघा को छोड़कर अन्य नक्षत्रों, रिक्ता (४,९,१४) तिथियों, चरलग्नों तथा सू.मं.बु.बृ.श. वारों में चन्द्रमा के निर्बल तथा पापग्रहों के १।४।७।१०।५।९।११ में होने पर रोगी को रोग मुक्त होने पर स्नान करना चाहिए।

**रोगोत्पत्ति में विशेष-** आर्द्रा श्ले. ज्ये. श. भ. पू३. वि. ध. तथा कृत्तिका नक्षत्रों सू. मं. तथा शनिवारों, ४।९।१२।६।१४ तिथियों के योग काल में रोग उत्पन्न होने पर मृत्यु हो जाती है तथा प.ऽश्ले. मू. म. वि. कृ. एवं आर्द्रा नक्षत्रों में अगर सर्पदंश हो तो भी मृत्यु हो जाती है।

**उत्पन्न रोग में शुभाशुभ विचार-** स्वाती,श्ले, आर्द्रा पू३. ज्ये. नक्षत्रों, सू.मं.श. वारों एवं १।६।११। ४।९।१४ तिथियों के योग में रोगोत्पत्ति हो तो भगवान शंकर से रक्षित मनुष्य की भी मृत्यु हो जाती है।

**कणमर्दन मुहूर्त विचार-** अनु.श्र.मू.रे.पू.फा.ज्ये. रो. तथा मघा नक्षत्रों, शुभ तिथियों, शुभ वारों एवं शुभ लग्नों में कणमर्दन उत्तम होता है।

**दुकान खोलने का मुहूर्त-** अनु.उ३.पुष्य,रे.रो. मृ. ह. चि. अश्वि. नक्षत्रों एवं शुभ दिनों में व्यापार आरम्भ करना चाहिए।

**धान्यसंग्रह मुहूर्त विचार-** रो. उ३. स्वा. मू. रे. मृ. ह. अश्वि. ध. श्र. अनु. पुन. चि. पुष्य तथा शतभिषा नक्षत्रों, बृ. बु. चं. शु. वारों रिक्ता तथा अमावस्या से रहित तिथियों तथा स्थिर लग्नों में शुभ ग्रहों की स्थिति रहने पर धान्यसंग्रह शुभ होता है। वार प्रवृत्ति का विचार वारों के क्षण ज्ञानार्थ किया जाता है, परन्तु समस्त कार्यों में दिन का आरम्भ सूर्योदय काल से ही मान्य होता है।

**धान्य स्थापन मुहूर्त विचार-** मृ.पु.रे.अनु.श्र.ध.श. अश्वि.पुष्य.रो.उ३. नक्षत्रों, शुभतिथियों तथा सू.चं.बृ.शु. वारों में धान्य रखना तथा उ३.रो.ध.श. नक्षत्रों, शुभवारों, शुभ तिथियों एवं शुभलग्नों में धान्य निकालना शुभ होता है।

**धान्यरोपण तथा फल पुष्पोत्तारण मुहूर्त-** ह. चि. स्व. उ३. ध. रो. मू. पु. अश्वि. अनु. तथा मघा नक्षत्रों, शनि एवं भौम रहित दिवसों, शुभ तिथियों एवं शुभ लग्नों में उत्तम होता है।

**वृक्ष-लता एवं गुल्म रोपण मुहूर्त-** ह.पुष्य अश्वि. उ३. रो.वि.मृ.रे.चि.अनु.मू.शत. नक्षत्रों में गुरु के केन्द्रवर्ती तथा दशम को पाप ग्रह से रहित, तथा चन्द्रमा के जलचरराशि में रहने पर शुभ ग्रहों से युक्त एवं दृष्ट लग्नों में शुभ होता है।

**वृक्षारोपण मंत्र-** ॐ वसुधेति शीतेतिपुण्यदेति धरेति च।। नमस्ते शुभगे देवि द्रुमोऽयं त्वयि रोप्यते।।

**वाहनारोहण मुहूर्त-** रे.अश्वि.श.स्वा.मृ.चि.पुन.श्र. ह. पुष्य नक्षत्रों तथा बृ.चं.सू.शु.बु. वारों में हाथी, घोड़ा, रथ तथा अन्य वाहनों पर प्रथम आरोहण करना शुभ होता है।

**शस्त्रकर्म मुहूर्त-** उ३.एवं रो.को छोड़कर अन्य नक्षत्रों तथा सूर्य एवं मंगलवारों में रवि एवं मंगल के केन्द्रस्थ रहने पर शस्त्रकर्म (आपरेशन) कराना शुभ होता है।

**तैल लेपन में वर्ज्य काल-** रवि, मंगल वारों, व्यतिपात, संक्रान्ति, वैधृति, षष्ठी एवं अष्टमी तिथि, भद्रा एवं पर्वकाल में तैल लेपन नहीं करना चाहिए।

**तैल लेपन दोष का अपवाद-** प्रतिदिन, उत्सव में वातरोग में, जलने-कटने पर तथा अभिमंत्रित, क्वाथरूप, सरसो के फूल से युक्त, तथा अन्य द्रव्य से युक्त तैल के लेपन में दोष नहीं लगता है।

| | नैसर्गिकचक्र १ | | | चलचक्र २ | | | योगचक्र ३ | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| जन्म | ६ | ४ | ३ | ६ | ४ | ३ | ३ | ० | ० |
| कर्म | २ | ० | ० | ६ | ४ | ३ | ५ | ४ | ० |
| आधान | ५ | ० | ० | २ | ० | ० | ४ | ० | ० |
| पिण्ड | ६ | ४ | ३ | ५ | ० | ० | २ | ० | १ |
| छिद्र | ६ | ४ | ३ | ६ | ४ | ३ | ३ | ० | ० |

### वारक्रम से तेल लगाने का फल तथा अनिष्टनिवारण हेतु तेल में डालने वाले वस्तु का नाम

| सूर्य | चन्द्र | मङ्गल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि | वार |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ताप | सुकान्ति | मृत्यु | धनप्राप्ति | वृत्तिहानि | विपत्तिहानि | सुख | फल |
| पुष्प | ० | मिट्टी | ० | दूर्वा | गोमय | ० | पातन |

## शुभाशुभ ज्ञानार्थ पञ्चस्वरा द्वारा शून्यानयन का उदाहरण

| जन्म | कर्म | आधा | पिण्ड | छिद्र |
|---|---|---|---|---|
| उदित | भौम | भ्रात | सध्वा | अस्त |
| ८१ | ८७ | ९३ | ९९ | १०५ |
| अ | इ | उ | ए | ओ |
| आ | ई | ऊ | ऐ | औ |
| क | ख | ग | घ | च |
| छ | ज | झ | ट | ठ |
| ड | ढ | त | थ | द |
| ध | न | प | फ | ब |
| भ | म | य | र | ल |
| व | श | ष | स | ह |
| नामाद्याक्षर | नामाद्याक्षर | नामाद्याक्षर | नामाद्याक्षर | नामाद्याक्षर |

जिस व्यक्ति का जिस वर्ष में अरिष्ट ज्ञात करना हो उसकी गत वय की संख्या तथा वृषराशि से आरम्भ कर जन्मराशि तक की संख्या और वर्णस्वरचक्र के अनुसार जन्मनाम के प्रथमाक्षर से वर्णस्वराङ्क को जोड़कर तीन स्थानों पर रखें। पुनः प्रथम स्थान में २ से गुणाकर सात से द्वितीय स्थान में चार से गुणाकर ८ से एवं तृतीय स्थान में तीन से गुणाकर छः से भाग देवें। जो शेष प्राप्त हो उसे क्रमशः उर्ध्व मध्य तथा अधः स्थापित करने से जन्मकोष्ठ का निर्माण होता है। पुनः वयराशिस्वरांक योग में ५ जोड़कर उपर्युक्त अंको से गुणन एवं भजन की क्रिया करने से शेषांक द्वारा कर्मकोष्ठक, योग में ९ जोड़कर क्रिया करने से आधान चक्र, योग में १४ जोड़कर क्रिया करने से शेषांक द्वारा पिण्डचक्र तथा योग में २८ जोड़कर उक्त क्रिया करने से छिद्र कोष्ठक के अंक प्राप्त होते हैं।

**उदाहरण-** गतवर्ष ३३, जन्मराशि ६, नामाद्यवर्ण (ठ) का स्वराङ्क- १०५, वृषादिगणना के अनुसार राशि = ५, वयराशि एवं स्वाराङ्क योग = १४३, इसे तीन जगह क्रमशः २,४,३ से गुणा करने पर गुणनफल = २८६।५७२।४२९, इसमें क्रमशः ७।६।८ से भाग करने पर शेषफल = ६।४।३, इस शेष को जन्म कोष्ठचक्र में अधोधः क्रम से लिखें। कर्मकोष्ठक साधनार्थ पिण्डयोग (१४३) में ५ जोड़कर उपर्युक्त अंको से क्रमशः गुणा करने पर गुणनफल २९६।५९२।४४४ में भाजक संख्याओं में भाग देने से शेष = २।०।० इसे अधोध क्रम से नैसर्गिक कर्म कोष्ठक में स्थापित करें। आधान चक्र हेतु पिण्डयोग में ९ जोड़कर योगफल १५२ में गुणक से गुणाकर भाजक संख्याओं से भाग देने पर शेषफल = ५।०।०, पिण्ड चक्र हेतु पिण्डयोग में १४ जोड़कर योगफल में गुणन भजन की क्रिया करने से शेषफल = ६।४।३, पुनः छिद्रचक्र हेतु पिण्ड अंक में २८ जोड़कर योगफल में गुणन भजन से शेष =६।४।३, इस प्रकार शेषफलों को पूर्ववत स्थापित करने से नैसर्गिक चक्र बनता है। इसके बाद चलचक्र का आनयन कर योगजफल प्राप्त कर जो उत्पन्न होता है वह वर्षफल के रूप होता है। नैसर्गिक चक्र साधन के अन्य भी प्रकार है परन्तु अधिकांश विद्वानों ने इसी मत का समर्थन किया है। **योग चक्र साधन-** नैसर्गिक एवं चल दानों चक्रों के जन्मकोष्ठकाङ्क के योग १२।८।६ में २।४।३ से गुणाकर गुणनफल = २४।३२।१८ में ७।८।६ से भाग देने पर क्रमशः शेषफल ३।०।० योगचक्र के जन्मकोष्ठक के अंक होगें। इसी प्रकार कर्मस्वर योग साधन में दोनों चक्रो के कर्मकोष्ठक के योगफलों ८।४।३ से ५ ध्रुवांक जोड़ने से १३।९।८ में गुणन भजन करने से शेषफल = ५।४।०, आधान कोष्ठक के योगफलों में ०, पिण्ड में १४ तथा छिद्र कोष्ठक के योगफलों में २८ जोड़कर उक्त अंकों के गुणा भाग से क्रमशः शेषफल = ४।०।०, २।०।१, ३।०।० इस प्रकार योग चक्र के सभी कोष्ठक सिद्ध होते हैं। **चलचक्रसाधन-** में नैसर्गिक चक्र में साधित छिद्र कोष्ठक को जन्म, जन्म को कर्म कर्म को आधान, आधान को पिण्ड तथा पिण्ड को छिद्र कोष्ठक जानना चाहिए।

**शक्ति यामलोक्त वाटिका चक्र-** सूर्यनक्षत्र से दैनिक (चन्द्र) नक्षत्र तक गणना करनें से वाटिका चक्र होता है। इसके फल ज्ञान के लिए चक्र-

### शक्ति यामलोक्त वाटिका चक्र

| नक्षत्र संख्या | ३ | ३ | ४ | २ | ३ | १ | ५ | २ | ४ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भाग | मूल | त्वचा | शाख | पत्र | शीर्ष | पूर्व | याम्य | पश्चिम | उत्तर |
| फल | रोग | धनागम | लाभ | दरिद्रता | शुभ | मृत्युकारक | उपाय | धनलाभ | लाभ |

## शक द्वारा अनुमान से अनेक पदार्थों के चैत्रादि बारह महीनों में समर्घता (सस्ती) एवं महर्घता (महँगी) ज्ञानार्थ ध्रुवांकचक्र।

| सं | मासा | चै | वै | ज्ये | आ | श्रा | भा | आ | का | मा | पौ | मा | फा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | यव | ० | २ | १ | ० | २ | २ | १ | २ | ० | २ | १ | ० |
| २ | चना | ० | २ | १ | ० | २ | २ | १ | २ | ० | २ | १ | ० |
| ३ | गोधूम | ० | २ | १ | ० | २ | २ | १ | २ | ० | २ | १ | ० |
| ४ | धान | ० | २ | १ | ० | २ | २ | १ | २ | ० | २ | १ | ० |
| ५ | तिल | ० | २ | १ | ० | २ | २ | १ | २ | ० | २ | १ | ० |
| ६ | खांड | ० | २ | १ | ० | २ | २ | १ | २ | ० | २ | १ | ० |
| ७ | गुड़ | ० | २ | १ | ० | २ | २ | १ | २ | ० | २ | १ | ० |
| ८ | घृत | १ | ० | २ | १ | ० | २ | २ | ० | १ | ० | २ | १ |
| ९ | लवंग | १ | ० | २ | १ | ३ | २ | २ | ० | १ | १ | २ | १ |
| १० | शहद | २ | १ | ० | २ | १ | १ | ० | १ | २ | १ | ० | २ |
| ११ | अरहर | ० | २ | १ | ० | २ | २ | १ | २ | ० | २ | १ | ० |
| १२ | मूंग | २ | १ | ० | २ | १ | १ | ० | १ | २ | १ | ० | २ |
| १३ | कपास | १ | ० | २ | १ | ० | ० | २ | ० | १ | ० | २ | १ |
| १४ | रेंड़ी | १ | ० | २ | १ | ० | ० | २ | ० | १ | ० | २ | १ |
| १५ | सूत | २ | १ | ० | २ | १ | १ | ० | १ | २ | १ | ० | २ |
| १६ | वस्त्र | २ | १ | ० | २ | १ | १ | ० | १ | २ | १ | ० | २ |
| १७ | कम्बल | ० | २ | १ | ० | २ | २ | १ | २ | ० | २ | १ | ० |
| १८ | पाट | ० | २ | १ | ० | २ | २ | १ | २ | ० | २ | १ | ० |
| १९ | सुपारी | १ | ० | २ | १ | ० | ० | २ | ० | १ | ० | २ | ० |
| २० | अलसी | ० | २ | १ | ० | २ | २ | १ | २ | १ | २ | १ | ० |
| २१ | तैल | २ | १ | ० | २ | १ | १ | ० | १ | २ | १ | ० | २ |
| २२ | फिटकरी | ० | २ | १ | ० | ० | ० | १ | २ | ० | २ | २ | १ |
| २३ | हींग | २ | १ | ० | २ | १ | १ | ० | १ | २ | १ | ० | २ |
| २४ | हल्दी | २ | १ | ० | २ | १ | १ | ० | १ | २ | १ | ० | २ |
| २५ | लौंग | ० | २ | १ | ० | १ | २ | १ | २ | ० | २ | १ | ० |
| २६ | जीरा | २ | १ | ० | २ | १ | १ | ० | १ | २ | १ | ० | २ |
| २७ | अजवाइन | १ | ० | २ | १ | १ | १ | २ | ० | १ | ० | २ | २ |
| २८ | कपूर | २ | १ | ० | २ | १ | १ | ० | १ | २ | १ | ० | २ |
| २९ | कलुंजी | ० | २ | १ | ० | २ | २ | २ | २ | ० | १ | १ | ० |
| ३० | धनिया | १ | १ | २ | १ | ० | ० | १ | ० | १ | ० | २ | १ |

चैत्रादि जिस मास में जिस वस्तु की समर्घता-महर्घता का विचार करना हो उसके ध्रुवांक को १६४९ घटे हुए शक संख्या में जोड़कर तीन से भाग दे, एकादि शेष से क्रमशः मध्यम, वृद्धि तथा हानि होती है।

### चैत्रादि १२ मासों के नाम

| चैत्र वैकुण्ठ | वैशाख जनार्दन | ज्येष्ठ उपेन्द्र | आषाढ़ यज्ञपुरुष | श्रावण वासुदेव | भाद्रपद त्रिविक्रम | मास नाम |
|---|---|---|---|---|---|---|
| आश्विन योगीश | कार्तिक पुण्डरीकाक्ष | मार्गशीर्ष कृष्ण | पौष अनन्त | माघ अच्युत | फाल्गुन चक्रधर | मास नाम |

## ।।अङ्गस्फुरण फल।।

| स्थान | फल |
|---|---|
| मस्तकस्फुरण | पृथ्वीलाभ |
| ललाटस्फुरण | स्थानलाभ |
| स्कन्धस्फुरण | भोग,समृद्धि |
| भ्रुवमध्य | सुखप्राप्ति |
| भ्रुवयुग्म | महत्सौख्य |
| कपालस्फुरण | शुभप्राप्ति |
| नेत्र २ स्फुरण | धनप्राप्ति |
| नेत्रकोण | लक्ष्मीलाभ |
| नेत्रपक्षस्फुरण | राज्यलाभ |
| नेत्रपक्षरस्फुरण | संग्राम में जय |
| नेत्रकोपांगदेशर | कलत्रलाभ |
| नासिकारस्फुरण | प्रीति,सुख |
| हस्तस्फुरण | सद्द्रव्यलाभ |
| वक्षस्फुरण | विजय |
| हृदयस्फुरण | वांछितसिद्धि |
| कटिस्फुरण | प्रमोदबल |
| कटिपार्श्व | प्रीतिरनुत्तमा |
| नाभिस्फुरण | स्त्रीनाश |
| आंत्रिकस्फुरण | कोशवृद्धि |
| भगस्फुरण | पतिप्राप्ति |
| कुक्षिस्फुरण | सुप्रीतिलाभ |
| उदरस्फुरण | कोशप्राप्ति |
| लिङ्गस्फुरण | स्त्रीलाभ |
| गुदस्फुरण | वाहनप्राप्तिं |
| वृषणस्फुरण | पुत्रलाभ |
| ओष्ठस्फुरण | प्रियवस्तुलाभ |
| हनुदेशस्फुरण | महत् भय |
| कण्ठस्फुरण | ऐश्वर्यलाभ |
| ग्रीवार्धस्फुरण | रिपुभय |
| पृष्ठस्फुरण | युद्धपराजय |
| कपोलस्फुरण | वरांगनाप्राप्ति |
| मुखस्फुरण | मित्रप्राप्ति |
| बाह्यस्फुरण | मधुरभोजन |
| बाहुमध्य | धनागम |
| वस्तिदेशस्फुरण | अभ्युदय |
| उरुस्फुरण | वस्त्रलाभ |
| जानुस्फुरण | शत्रुवृद्धि |
| जंघस्फुरण | स्वामिप्रीति |
| पादस्फुरण | स्थानलाभ |
| पादतलस्फुरण | नृपत्व |
| पादद्वयस्फुरण | अलाभ |

## स्त्रियों के प्रथम रजोदर्शन में श्रेष्ठ मास, पक्ष एवं तिथियाँ

| | |
|---|---|
| मास | वैशाख, फाल्गुन, मार्गशीर्ष, श्रावण, आश्विन, माघ, ज्येष्ठ |
| पक्ष | शुक्ल पक्ष शुभ, कृष्ण पक्ष दशमी तक मध्यम, आगे अशुभ। |
| तिथियाँ | १।२।३।५।७।१०।११।१३।१५ इन तिथियों में शुभ है। |
| वार | चन्द्र, बुध, गुरु, शुक्र। |
| नक्षत्र | अश्वि. मृग. ध. रे. चि. अनु. ह. श्रव. पुष्य उ३. तथा रोहिणी में शुभ, मू. पुन. म. वि. कृ. इनमें मध्यम तथा शेष में अशुभ। |
| लग्न | २।३।४।६।७।९।१२ इन राशियों के लग्न में शुभ दृष्ट रहने पर शुभ, विवाह की तरह ग्रह स्थिति भी विचारणीय होती है। |
| विशेष | श्वेतवस्त्र में, दिन में, भद्रादि अशुभ से विरत कालों में शुभ। |

### रजोदर्शन में निषिद्ध समय

अष्टमी, द्वादशी, षष्ठी, रिक्ता (४,९,१४), अमावस्या तिथियों में, सूर्य संक्रान्ति, भद्रा, निद्रा, व्यतिपात, ग्रहण, वैधृति, रोगावस्था दूसरे के घर, मार्ग, अशुभ स्थल एवं काले वस्त्र में प्रथम रजोदर्शन अशुभ होता है अतः इसकी शान्ति करानी चाहिए। शान्ति से अशुभ फल नष्ट हो जाते हैं।

### रजस्वला स्नान मुहूर्त्त विचार

ह.स्वा. अश्वि. मृ. अनु. ध. रा. उ३, ज्येष्ठा, नक्षत्रों, शुभ तिथियों, शुभ वारों एवं शुभ लग्नों में रजस्वला स्नान शुभ होता है।

### गर्भाधान मुहूर्त्त विचार

नक्षत्र, तिथि एवं लग्न गण्डान्त, जन्मतारा, मू. ध. अश्वि. रे. नक्षत्र, ग्रहण दिन, व्यतिपात, वैधृति, माता-पिता का श्राद्ध दिन दिन, परिघ योग का पूर्वार्द्ध, अन्तरिक्षोत्पात हस्त नक्षत्र, जन्मराशि एवं लग्न से अष्टम तथा पापग्रह युक्त राशि या नक्षत्र, भद्रा, पर्व दिन, ४।६।९।१४ तिथियाँ संध्याकाल, सूर्य, भौम एवं शनिवार, रजोदर्शन से प्रथम चार रात्रियाँ, इस सबको छोड़कर तीनों उत्तरा, मृ. ह. अनु. रो. स्वा. श्र. ध. श. इन नक्षत्रों में लग्न से १।४।५।७।९।१० भावों में शुभ तथा ३।६।११ वें पाप ग्रहों की स्थिति में, लग्न के सू. मं. बृ. से दृष्ट रहने पर तथा चन्द्रमा के विषमराशि नवमांशगत होने पर युग्म (६।८।१०।१२) रात्रियाँ गर्भाधान में शुभ होती है। चि.पुन.अश्वि. एवं पुष्य नक्षत्र में मध्यम।

**अशुभ रजोदर्शन निवृत्ति के लिए शान्ति**

घी, दूर्वा, तिल एवं चावल मिश्रित शाकल्य से १०८ बार हवन कर स्वर्ण, गाय तथा भूमि का दान करें। विस्तृत विधि निबन्ध ग्रन्थों में वर्णित है।

**जातकर्म के अनन्तर कृत्य**

बारह दिन के बाद जातक का जन्माङ्ग देखकर अशुभ ग्रहों के शान्त्यर्थ उनका जप-दान कराना चाहिए। मूलोत्पन्न जातक के मुखावलोकन के पश्चात स्नान करें।

**गर्भ के दश महीनों के स्वामी**

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | मास |
|---|---|---|---|---|---|---|
| शु. | मं. | गु. | सू. | चं. | श. | स्वामी |
| ७ | | ८ | | ९ | १० | मास |
| बु. | गर्भलग्नपति | | | चं. | सू. | स्वामी |

**गर्भाधान संस्कार में विशेष**

विवाह, गर्भाधान आदि संस्कारों में स्त्री का एवं अन्य संस्कारों एवं कर्मों में पति का चन्द्र बल देखना चाहिए।

**षोडश संस्कार**- गर्भाधान, पुंसवन, सीमन्तोन्नयन, जातकर्म, नामकरण, निष्क्रमण, अन्नप्राशन, चूडाकरण (मुण्डन), कर्णवेध, व्रतबन्ध (यज्ञोपवीत), वेदारम्भ, केशान्त, समावर्तन, विवाह अन्याधान तथा अन्त्येष्टि ये सनातन धर्म के प्रमुख सोलह संस्कार हैं।

**सहोदरों का मंगलकार्य**- नारद के अनुसार पुत्र विवाह के अनन्तर छः मास तक कन्या का विवाह वर्जित है। इसी प्रकार विवाह के बाद छः मास तक व्रतबन्ध भी नहीं करना चाहिए। वशिष्ठ के अनुसार मुण्डन के छः मास आभ्यन्तर विवाह शुभ होता है परन्तु विवाह के अनन्तर मुण्डन नहीं। पुत्र के विवाहानन्तर छः मास तक कन्या का विवाह शुभ प्रद नहीं होता परन्तु पुत्री विवाह के बाद पुत्र का विवाह शुभ है। संवत्सर परिवर्तन हो जाने पर छः मास के भीतर भी उक्त (वर्जित) कर्म किये जाते हैं।

**पुंसवन एवं सीमन्तोन्नयन मुहूर्त्त**- गर्भ से दूसरे या तीसरे मास में पुंसवन तथा छठे या आठवें मास में मासपति के बलवान रहने पर सीमन्तोन्नयन संस्कार शुभ होता है इसमें गुरु-शुक्र के अस्तादि का विचार नहीं होता है।

| | |
|---|---|
| शुभ वार | सू. मं. एवं बृ. वारों में मतान्तर से बुध एवं चन्द्र एवं शुक्र वारों में दम्पति के चन्द्र तथा तारा के शुद्ध रहने पर पुंसवन एवं सीमन्तोन्नयन शुभ होता है। |
| शुभनक्षत्र | मृ. पुष्य, मूल, श्रवण, पुन., हस्त, रेवती, रो. तथा उ३. नक्षत्रों में पुरुष के जन्मनक्षत्र को छोड़कर शुभ होता है। |
| शुभतिथियाँ | शुक्लपक्ष की १।२।३।५।७।१०।११।१३ तथा कृष्ण पक्ष की उपर्युक्त दशमी पर्यन्त, तिथियाँ पूर्वाह्न में शुभ होती है। |
| लग्न शुद्धि | ये दोनों संस्कार पुरुष ग्रहों के लग्न एवं नवमांश में, लग्न से १।४।५।७।९।१० स्थानों में शुभ एवं ३।६।११ में पापग्रहों की स्थिति में तथा चन्द्रमा के १।६।८।१२ से अन्यत्र रहने पर शुभ होते हैं। |

### सूतिका का सूतिका गृह में प्रवेश मुहूर्त्त

रो. मृ. पुष्य. स्वा. श. पुन. ह. ध. अनु. चि. अश्वि. उ३. श्र. इन नक्षत्रों, शुभवारों, रिक्ता, षष्ठी एवं अष्टमी रहित शुभ तिथियों, शुभलग्नों, लग्न से केन्द्रस्थ शुभग्रहों तथा ३।६।११ में पापग्रहों की स्थिति रहने पर एवं शुभग्रहों के नवमांश में शुभ होता है।

### विहित कालातिक्रमण में जातकर्म मुहूर्त्त

| | |
|---|---|
| शुभ तिथियाँ | १।२।३।५।६।७।१०।११।१३ तिथियों, में व्यतिपात, भद्रा, संक्रान्ति तथा दोषरहित रहने पर शुभ है। |
| शुभ वार | चन्द्र, बुध, गुरु, शुक्र वार शुभ है। जन्म दिन से ग्यारह एवं बारहवाँ दिन विशेष शुभ होता है। |
| शुभ नक्षत्र | मृ. रे. चि. अनु. उ३. रोहि. पुन. स्वा. ध. श्र. श. पुष्य, हस्त. अश्वि. इन नक्षत्रों तथा शुभ लग्नों में शुभ है। |

### स्तनपान मुहूर्त्त

उ३. रो. अश्वि. रे. पुष्य. पुन. अनु. ह. चि. मृ. ध. श्र. श. इन नक्षत्रों, शुभ दिनों, शुभतिथियों तथा स्थिर लग्नों में नवजात शिशु को प्रथम बार स्तनपान प्रशस्त होता है।

**सूतिका पथ्य भक्षण मुहूर्त्त।**। अन्नप्राशन मुहूर्त्त के नक्षत्रों तथा तिथियों में शुभ काल रहने पर उत्तम होता है।

### बालक का प्रथम दुग्धपान (ऊपर का) समय

इक्कीसवें दिन बालक को शंख द्वारा दुग्धपान कराना चाहिए। अन्नप्राशन मुहूर्त्त में कहे हुए नक्षत्र, दिन लग्न एवं राशियों में शुभ होता है। इन्द्र, वायु, यम, शूल, पणि, वर्हिष, श्रवण, राक्षस के क्रम में मनुवासारोदित दिशाओं में अर्द्धयाम के अनुसार चर योगिनियाँ घूमती है।

| | | |
|---|---|---|
| ई.४ | पू.१ | आ.६ |
| उ.७ | चरयोगिनी | ३द. |
| २वा. | ५प. | ८नै. |

### जन्म से प्रथमादि मासों में बालकों के दन्तोत्पत्ति का फल

| मास | फल |
|---|---|
| १ | स्वयंनाश |
| २ | कनिष्ठ भ्रातृनाश |
| ३ | भगिनीनाश |
| ४ | मातृनाश |
| ५ | ज्येष्ठ भ्रातृनाश |
| ६ | सुखागम |
| ७ | तात से सुख |
| ८ | पुष्ठता |
| ९ | लक्ष्मीप्राप्ति |
| १० | सुख |
| ११ | सुख |
| १२ | धनसम्पत्ति |

सदन्त उत्पन्न बालक के लिए शास्त्रोचित शान्ति करानी चाहिए।

**नामकरण मुहूर्त्त विचार**- बृहस्पति के मत से सूतक की समाप्ति पर अपने कुल के अनुसार नामकरण करना चाहिए। अथवा वर्णक्रम से १२।१६।२० एवं २२वें दिन भी नामकरण शुभ होता है।

| | |
|---|---|
| शुभ नक्षत्र | मृ.रे.चि.अनु.उ३.रो.ह.पुन.पुष्य,अश्वि.अभि.स्वा.श्र.ध.श. शतभिष। |
| शुभ वार | चन्द्र, बुध, गुरु, शुक्र। |
| शुभ तिथि | १।२।३।५।७।११।१२।१३ तिथियाँ भद्रादिदोष से रहित रहने पर शुभ है। |
| शुद्धलग्न | २।५।८।११ लग्न, अष्टम शुद्ध रहने पर शुभ है। |
| लग्नशुद्धि | लग्न से १।४।५।७।९।१० स्थान में शुभ ग्रह एवं ३।६।११वें पापग्रह हों तथा ६।८।१२ ग्रह रहित हो तो पिता-पुत्र का तारा बल विचारकर दिन के पूर्वार्द्ध में नामकरण शुभ तथा मध्याह्न में मध्यम होता है। |

**विशेष**- व्यतिपात, संक्रान्ति, अमावस्या, वैधृति, ग्रहण एवं श्राद्ध दिन, पक्ष की छिद्र एवं रिक्ता, पूर्णा तिथियाँ, शकुनी, किंस्तुघ्न, विष्टि करणों को छोड़कर अन्य उपर्युक्त तिथियाँ ही नामकरण में ग्राह्य है। विहितकालतिक्रमण के बाद गुरु-शुक्र के अस्तादि दोष से रहित उत्तरायण में शुभ होता है।

### अन्नप्राशन मुहूर्त्त विचार

छठे से आरम्भ कर सम मासों में बालकों तथा पाचवें से आरम्भ कर विषम मासों में बालिकाओं को अन्नप्राशन कराना चाहिए।

| | |
|---|---|
| शुभ नक्षत्र | (सप्तशलाका से विद्ध एवं ग्रहण नक्षत्रों को छोड़कर) रो. उ३. मृ. रे. चि. अनु. ह. पुष्य, अश्वि. अभि. पुन. श्र. ध. स्वा. श. शुभ है। |
| शुभ तिथियाँ | २।३।५।७।१०।१३।१५ शुभ तथा अन्य सम। |
| वार | चं. बु. बृ. शु. ये श्रेष्ठ तथा अन्य अशुभ। |
| लग्नशुद्धि | जन्म लग्न से आठवें लग्न-राशि एवं नवमांश को छोड़कर २।३।४।५।६।७।१०।११ लग्नों में शुभ होता है। |

**जल पूजन मुहूर्त्त**- प्रसव दिन से एक मास की पूर्ति होने पर गुरु, शुक्र की अस्त स्थिति, चैत्र, पौष एवं अधिमास को छोड़कर अन्य मासों श्र.पुष्य,पुन.मृ.ह.मू.म. अनु. नक्षत्रों, चं.बु.गु. वारों तथा रिक्तावर्जित अन्य तिथियों में प्रसूता द्वारा जल पूजन शुभ होता है।

**कर्णवेध मुहूर्त्त ज्ञानार्थ चक्र**- जन्म दिवस से १२।१६वें दिन तथा उसके बाद ६।७।८वें महीने अथवा विषम वर्ष में कर्णवेध शुभ होता है। कर्णवेध में समवर्ष, चैत्र, पौष, अधिक जन्म तथा चतुर्मास, रिक्ता एवं अमावस्या तिथि और जन्मतारा का त्याग कर देना चाहिए।

| | |
|---|---|
| शुभ नक्षत्र | पु.अश्वि.ह.पु.अ.मृ.चि.अनु.रे.श्र.ध. नक्षत्र, चन्द्रबल रहने पर शुभ होते हैं। |
| वार | चं. बु. बृ. तथा शुक्रवार उत्तम है। |
| शुभतिथियाँ | १।२।३।५।७।१०।१२।१३।१५ शुक्लपक्ष में तथा १।२।३।५।७।१० कृष्ण पक्ष में भद्रादि कुयोग के नहीं रहने पर शुभ होती है। |
| शुभ लग्न | २।३।४।६।७।९।१२ इन राशियों के लग्न तथा नवमांश शुभ है। |
| लग्न शुद्धि | लग्न से १।३।४।५।७।१० स्थानों में शुभ ग्रहों तथा ३।६।११वें पाप ग्रहों की स्थिति में अष्टम शुद्ध रहने पर शुभ है। लग्नस्थ गुरु कर्णवेध में विशेष शुभकारक होता है। |

**चौल (मुण्डन) मुहूर्त्त ज्ञापक चक्र**- जन्मकाल से तीसरे से विषम वर्षों तथा चैत्र रहित उत्तरायण सूर्य के मासों में शुभ है। मनु के अनुसार प्रथम वर्ष में भी शुभ होता है।

| | |
|---|---|
| शुभ नक्षत्र | ज्ये.मृग.रे.चित्रा.हस्त,अश्वि.पुष्य,अभि.स्वाती,पुन.श्रवण,धनि.शत. इन नक्षत्रों में चन्द्रमा तथा तारा के अनुकूल रहने पर शुभ। |
| शुभ वार | चं. बु. गु. शु. भद्रादि कुयोग रहित। |
| शुभतिथियाँ | २।३।५।७।११।१३ शुक्ल पक्षीय ये तिथियाँ पूर्वाह्न में शुभ होती है। |
| शुभ लग्न | २।३।४।६।७।९।१२ लग्न तथा इनके नवमांश शुभ है। |

### अक्षरारम्भ मुहूर्त्त विचारार्थ चक्र

जन्म से पाँचवें वर्ष के उत्तरायण सूर्य में गणेश, विष्णु, सरस्वती, लक्ष्मी तथा कुल देवताओं का सविधि पूजन तथा नमस्कार कर बालक को अक्षरारम्भ कराना चाहिए।

| | |
|---|---|
| शुभ नक्षत्र | अश्वि. आर्द्रा, पुन. पु. ह. चि. स्वा. अनु. श्र. रे. शुभ हैं। |
| शुभ वार | चं. बु. बृ. शु. इन वारों के दुर्योगादि रहित कालों में शुभ हैं। |
| शुभ तिथि | २।३।५।६।१०।११।१२ शुक्लपक्ष की भद्रा रहित तिथियाँ उत्तम है। |
| लग्न शुद्धि | २।३।६।९।१२ इन राशियों के लग्न तथा नवमांश अष्टम शुद्ध तथा कुम्भ नवमांश के बिना उत्तम हैं। दशम के गुरु एवं लग्न के बुध-शुक्र के बलवान रहने पर श्रेष्ठ होता है। |

### विद्यारम्भ मुहूर्त्त विचार

सौम्यायन तथा कन्यार्क रहने पर आश्विन में बुध के बलवान रहने पर गणेश तथा सरस्वती का पूजन कर विद्यारम्भ शुभ होता है।

| | |
|---|---|
| शुभ तिथि | शुक्ल पक्ष की २।३।५।६।१०।१२ तथा कृष्ण पक्ष की २।३।५ तिथियाँ शुभ है। |
| शुभ वार | बु.सू.बृ. तथा शुक्रवार शुभ है। |
| शुभ नक्षत्र | अश्वि.पु.आ.अनु.मृ.पुन.ह.चि.स्व.र.ध.मू.पू३.श्ले.शत. शुभ है। |
| लग्न शुद्धि | २।३।६।९।१२ इन लग्नों में, लग्न से १।२।३।४।५।७।९।१०वें शुभ ग्रह, ३।६।११वें पापग्रहों तथा आठवाँ ग्रह वर्जित (शुद्ध) हो तो उत्तम होता है। |

### यज्ञोपवीत मुहूर्त्त बोधक चक्र

गुरु, शुक्र के वृद्ध-अस्त एवं शिशुत्व से अतिरिक्त उत्तरायण सूर्य के माघादि पाँच मासों में सूर्य, चन्द्र एवं गुरु की शुद्धि वश व्रतबन्ध शुभ होता है। चैत्र मास में मीन राशि का सूर्य रहने पर भी ब्राह्मणों का यज्ञोपवीत प्रशस्त है।

| | |
|---|---|
| शुभ नक्षत्र | अश्वि. ह. पुष्य, उ३.रो. श्ले. स्वा. पुन. श्रव. ध. श. मू. चि. मृ. अनु. पूर्वा३. रेव. तथा आर्द्रा, वेध रहित नक्षत्र शुभ है। |
| शुभ तिथि | २।३।५।१०।११।१२ शुक्लपक्षीय तथा २।३।५ कृष्णपक्षीय भद्रादि रहित तिथियाँ मध्याह्न पर्यन्त शुभ है। |
| शुभ वार | सू. चं. बु. बृ. शु. इन वारों में रोगबाण के नहीं रहने पर शुभ। |
| लग्नशुद्धि | व्रतबन्ध में ३।६ में सभी पापग्रह, २।७।३।१०वें चन्द्रमा १।४।५।७।९।१० के शुभ ग्रह तथा ११वें सभी ग्रह शुभ होते हैं। व्रतबन्ध लग्न से ६।८ में चं.शु.बृ. तथा लग्नेश शुभ नहीं होते। चन्द्र एवं शुक्र १२वें में अशुभ, १।५।८ में पापग्रह अशुभ, ६।८।१२ शुभ ग्रह अशुभ तथा ३।६।११ के पापग्रह शुभ होते हैं। पूर्ण चन्द्रमा वृष एवं कर्कराशि का होकर लग्न में श्रेष्ठ होता है अन्यथा नहीं, लग्न में सूर्य भी शुभ है, परन्तु चन्द्र नवमांश न हो। |

### दीक्षाग्रहण मुहूर्त्त बोधक चक्र

| | |
|---|---|
| मास | चै.वै.श्रा.आश्वि.का. मार्ग. माघ, फा. तथा अधिमास शुभ है। |
| शुभ नक्षत्र | अश्वि.रो.उ३.रे.अनु.पुष्य,स्वा.पुन.मू.श्र.ध.श.पू३.चि. इन नक्षत्रों में शुभ होता है। |
| शुभ वार | सू. चं. बु. बृ. शु. इन दिनों के भद्रादि दोष रहित काल में प्रशस्त है। |
| शुभ तिथि | २।३।५।७।१०।११।१२ शुक्ल पक्षीय तथा कृष्ण पक्षीय २।३।५ तिथियों में शुभ है। |
| शुभ लग्न | २।३।४।५।६।७।९।१२ इन लग्नों में चन्द्रमा तथा तारा के अनुकूल रहने पर करना चाहिए। |
| लग्न शुद्धि | लग्न से ३।६।११ में पापग्रह तथा १।४।५।७।९।१० में शुभ ग्रह शुभ हैं। अष्टमी को संक्रान्ति में तथा सूर्य एवं चन्द्रग्रहण काल में भी उत्तम होता है। गुरु-शुक्र, के उदयकाल में विशेष श्रेष्ठ है। |

**द्वादशस्थ चन्द्रमा का शुभत्व**- विवाह, स्त्री प्रसङ्ग, अभिषेक, यात्रा, व्रतबन्ध, व्रत, उपवास आदि में गर्गादि महर्षियों के अनुसार द्वादशस्थ चन्द्रमा शुभ होता है।

**देव प्रतिमा आदि भङ्ग होने पर शान्ति विधि**- देव प्रतिमा, शिवलिंग, प्रसाद तथा कलश आदि के भंग होने पर स्वामी को मरणतुल्य कष्ट होता है। अतः इसकी शान्ति करनी चाहिए। शान्तिविधि- विधि पूर्वक कुण्डस्थापन कर चरु निर्माण पूर्वक यम देवता के लिए विधिवत हवन करें, पुनः दधि, खीर, घी एवं पीपल की लकड़ी द्वारा १०८ बार "इमारुद्रेति" मन्त्र से होम करें। पुनः माष, मूँग, तिल, घी एवं मधु द्वारा शक्ति बीज 'ह्रीं' मन्त्र से ५००० हवन करें। पुनः भूमि, गाय, बैल, स्वर्ण, धान्य एवं दक्षिणादान कर देवालय में पञ्चगव्य से स्नान कराना चाहिए। यम के लिए तिलौदन एवं पायस की बलि तथा ईशान के लिए भी बलि देवें। ऐसा करने से प्रतिमा भङ्ग दोष की शान्ति हो जाती है।

### अन्य मुहूर्त्तविचार

**क्रयविक्रय मुहूर्त्त**- पुष्य,पू.भा.,उ.भा.,अनु.,श्रव.,अश्वि.,ह.,उ३.,मृग.,स्वा., श्ले.,रे. नक्षत्रों तथा चन्द्र, गुरु, शुक्र वारों में क्रय-विक्रय करना शुभ होता है।

**कर्ज लेन-देन में त्याज्यकाल**- मंगलवार को ऋणग्रहण तथा बुधवार को ऋण दान नहीं करना चाहिए। परन्तु इसके विपरीत मंगल को दान तथा बुध को ग्रहण शुभ होता है। हस्त नक्षत्र, रविवार एवं संक्रान्ति में दिया गया ऋण वृद्धि को प्राप्त होता है।

**सेवाकर्म (नौकरी) मुहूर्त्त**- ह.,चि.,अनु.,रे.,अश्वि.,मृग., एवं पुष्य नक्षत्रों बुध, गुरु तथा शुक्र वासरों एवं शुभ तिथियों में सेव्य-सेवक की योनियों में मैत्री रहने पर सेवाकार्य (नौकरी) आरम्भ करना श्रेष्ठ होता है।

**गन्ना पेराई आरम्भ मुहूर्त्त विचार**- सूर्य के नक्षत्र से चन्द्र (वर्तमान) नक्षत्र तक गणना करने से जो संख्या प्राप्त हो उसका फल निम्न चक्र द्वारा देखें, अथोक्त शुभ नक्षत्रों में शुभ फल होता है।

| नक्षत्र संख्या | ४ | २ | २ | १ | ५ | ५ | २ | ६ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| फल | श्रीप्राप्ति | हानि | सर्वलाभ | क्षय | मृत्यु | शुभ | पीड़ा | धनक्षय |

**तैलिक यन्त्र (तेलमिल) लगाने का मुहूर्त्त**- अश्वि.,पुन.,पुष्य.,ह.,चि.,अनु., ज्ये., ध.,रे. नक्षत्रों शुभवारों तथा रिक्तादि कुयोग रहित शुभ तिथियों में तैलिक यंत्र लगाना शुभ होता है।

**संगीत एवं नृत्यारंभ मुहूर्त्त**- अनु.,हस्त,रे.,ध.,उ३.,पुष्य,शत.,ज्ये. नक्षत्रों में नृत्य तथा गुरु दृष्ट बुध के लग्नस्थ तथा शुभ ग्रहों के चतुर्थस्थ होने पर संगीत आरम्भ श्रेष्ठ होता है।

**राज्याभिषेक मुहूर्त्त**- मृग.,रे.,चि.,अनु.,ह.,अश्वि.,पु.,अभि., ज्ये., उ३.,रो., नक्षत्रों में जन्मलग्न से दशमेश के शुभ ग्रहों या भौम के साथ बलवान रहने पर स्थिर एवं मिथुन लग्न में तथा भौम को छोड़कर अन्यवारों में राज्याभिषेक शुभ होता है।

**पुत्र प्राप्त्यर्थ शुभ नक्षत्र**- रजो दर्शन से सोलह रात्रियां, स्त्रीयों के लिए ऋतु संज्ञक होती है। इनमें विहित सम रात्रियों में पुरुष सम्बन्ध से पुत्र तथा विषम रात्रियों में सम्बन्ध से कन्या की प्राप्ति होती है। पुष्य.ध.मृ.रे.चि.अनु.स्व.मू.उ३.रो. अश्वि. म. ह. एवं उ.षा. नक्षत्रों में पतिप्रसङ्ग वाली स्त्री अनेक पुत्र पौत्रादि एवं गुणों से युक्त होकर चिरकाल तक जीवन यापन करती है।

**नवचण्डी-शतचण्डी एवं सहस्रचण्डी आदि देवी के अराधना हेतु मुहूर्त्त विचार**- **मास विचार**- वैशाख, फाल्गुन, माघ, श्रावण, मार्गशीर्ष, आश्विन एवं कार्तिक मास देवी पूजा में शुभप्रद होते हैं। **तिथि विचार**- ३।५।१०।१५।७।१३। १२।६।४।९ कृष्णाष्टमी एवं चतुर्दशी तिथियाँ शुभ होती है। **देवीपूजनार्थ शुभवार विचार**- सू.चं.बु.शु. एवं बृ. शुभ होते हैं। **देवीपूजनार्थ नक्षत्र विचार**- अश्वि.रो.स्वा.रे.ज्ये.उ३. पुष्य तथा पुनर्वसु नक्षत्र श्रेष्ठ हैं। **होम आहुति विचार**- सूर्य नक्षत्र से चन्द्रमा के नक्षत्र तक क्रमशः तीन-तीन नक्षत्र सूर्य, बुध, शुक्र, शनि, चन्द्रमा, मंगल, गुरु, राहु एवं केतु के होते हैं। पाप ग्रहों के नक्षत्रों में आहुति देना शुभ नहीं होता हैं। **आहुतिदोष परिहार**- विवाह, यज्ञ, व्रतबंध, दीक्षा, सीमंतोन्नयन, चण्डी एवं गृहवास्तु शान्ति में उपर कथित सूर्य, शनि, मंगल, राहु एवं केतु दोष नहीं लगता है। **दुर्गा होम में आहुति चक्र विचार**- सूर्य नक्षत्र से चन्द्र नक्षत्र तक क्रमशः तीन-तीन नक्षत्र ब्राह्मी, कौमारी, वैष्णवी, वाराही, ऐन्द्री, चण्डी, मेधा, माहेश्वरी तथा नारसिंही के होते हैं। इनमें हवन करने से क्रमशः श्री एवं पुत्र, शोक, भय, धन, राज्य सुख, रोग, विद्या सुख एवं राजसम्मान की प्राप्ति एवं लाभ होता है।

### देवी होम में आहुति चक्र

| ब्रा. | कौ. | वै. | वा. | ऐ. | चं. | मे. | मा. | ना. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ |
| ३ | ६ | ९ | १२ | १५ | १८ | २१ | २४ | २७ |
| श्रे. | ने. | ने. | श्रे. | श्रे. | ने. | श्रे. | श्रे. | श्रे. |
| धन पुत्र | शोक | भय | धन | राज्य सुख | रोग | विद्या | सुख | राज सम्मा. |

**खट्वारोहण मुहूर्त्त विचार**- जन्मदिन से १०।१२।१६ तथा २२वें दिन। मृ. रे. चि. अनु. उ३. रो. ह. अश्वि. पुष्य. अभि. नक्षत्रों, शुभ वासरों, रिक्ता अमावस्या रहित तिथियों में पूर्व दिशा में शिर रखकर बालक को खट्वारोहण कराना शुभ होता है।

**सूतिका का क्वाथ एवं औषधिभक्षण मुहूर्त्त**-ह. अश्वि.पु.अभि.मृ.अनु.रे.चि.स्वा.पुन.श्र.ध.श.मू. नक्षत्रों, सू.चं.बृ.शु. वासरों, रिक्ता तथा अमावस्या रहित तिथियों, ३।६।९।१२ लग्नों में, लग्न से ७।८।१२ भावों के शुद्ध रहने पर, पुरुष लग्न में पूर्ण चन्द्रमा के स्थित रहने पर औषधि रस भक्षण उत्तम होता है परन्तु जन्म राशि में ये सब भक्षण नहीं करना चाहिए।

**सूतिका स्नान मुहूर्त्त विचार**- रे.उ३.रो.हस्त.स्वा. अश्वि. तथा अनु. नक्षत्रों, सूर्य, भौम एवं गुरु वारों १।२।३।५।७।१०।१३।१५ तिथियों में सूतिका स्नान उत्तम होता है। आर्द्रा, पुन.पु.श्र. म. भ. वि. कृ. मू. चि. नक्षत्रों बुध एवं शनि वारों, ४।६।८।९।१२।१४ तिथियों में अशुभ तथा अन्य वार, तिथि, नक्षत्रों में मध्यम होता है।

**जातक को प्रथम बार भूमि पर बैठाने का मुहूर्त्त**- सर्व प्रथम पृथिवी तथा वराह का पूजन कर पांचवें मास में भौम के बलवान रहने पर उ३. रो. मृ. ज्ये. अनु. अश्वि.ह.पुष्य.अभि.नक्षत्रों, शुभ दिनों, रिक्ता अमावस्या रहित तिथियों तथा स्थिर लग्नों में कटिसूत्र (करधनी) बाँधकर प्रथम भूम्युपवेशन कराना चाहिए। उपवेशन मंत्र- रक्षैनं वसुधे देवि सदा सर्वगतं शुभं। आयुः प्रमाणं सकलं निक्षिपस्व हरिप्रिये। भूम्युपवेशन के समय ही बालक के समक्ष-वस्त्र, शस्त्र, पुस्तक, लेखनी, स्वर्ण एवं चाँदी रखकर इनमें से जो बालक ग्रहण करे उसके अनुसार उसकी वृत्ति भी जान लेनी चाहिए।

**निष्क्रमण मुहूर्त्त**- जन्म से चौथे मास में यात्रा के मुहूर्त्त में अथवा बारहवें दिन प्रथम निष्क्रमण शुभ होता है।

**विवाह मण्डप निर्माण का परिहार**- धनिष्ठा नक्षत्र के अन्त की ५ घटी, शतभिषा नक्षत्र के आदि की ५ घटी, पूर्वाभाद्रपद के अन्त की ५ घटी, उत्तराभाद्रपद के आदि की ५ घटी तथा सम्पूर्ण रेवती नक्षत्र को छोड़कर विवाह में मण्डप निर्माण किया जा सकता है।

**देवप्रतिष्ठा में मास विचार**- चै.,फाल्गुन,ज्येष्ठ, वैशाख एवं माघ मास में समस्त देवों की प्रतिष्ठा शुभ दायक होती है। **प्रतिष्ठा के नक्षत्र**- ह.चि.स्वा. अनु. श्र.ध.श.रे. अ.पुन.पुष्य, उ३. रो. एवं मृग. नक्षत्रों में स्थापना शुभ होती है। **तिथि विचार**- जिस देवता का जो दिन होता है उसके दिन में उसकी प्रतिष्ठा करनी चाहिए। २।३।५।६।७।१०।११।१२।१३ एवं पूर्णिमा तिथि शुभ होती है। **पक्षविचार**- उत्तरायण का शुक्ल पक्ष शुभ है। **वार विचार**- चं.बृ.शु. तथा बुध प्रतिष्ठा एवं यज्ञ कर्म में शुभ होते हैं। **देव स्थापन में लग्न शुद्धि**- सिंह लग्न में सूर्य, मिथुन में शिव, कन्या में नारायण, कुम्भ में ब्रह्मा, द्विस्वभाव लग्नों में देवियों की स्थिर लग्न में क्षुद्र देव तथा समस्त देवताओं की स्थिर लग्न में स्थापना शुभ कारक होती है।

**सूर्य नक्षत्र से शिखर स्थापन चक्र**

| | |
|---|---|
| ९ | मू. |
| ९ | मं. |
| ९ | कं. |

**श्री संवत् २०७२ शक १९३७, वैशाखकृष्णा ति. १० मंगल को दि. ३।२५ इष्ट पर सिंह लग्न में जगल्लग्न प्रवेश होगा।**

**जगल्लग्न फल विचार**- लग्न के बलवान, अपने अधिपति या शुभ ग्रहों से युत दृष्ट होने, तथा शुभ ग्रहों के केन्द्रस्थ होने से उस वर्ष समस्त वस्तु सस्ती तथा विपरीत अवस्था में महँगी रहती है।

**सूर्य के मेष राशि में प्रवेश के समय**- लग्नेश शुभग्रह अपनी उच्चराशि या स्वराशि का होकर केन्द्रस्थान में शुभग्रहों से युक्त या दृष्ट होकर बलवान हो तो उस वर्ष लोक में सुख, शुभता, आरोग्यता एवं सुवृष्टि होती है। परन्तु वर्ष प्रवेशकालिक लग्नेश यदि क्रूरराशिस्थ होकर क्रूरग्रहों के प्रभाव में हो तो प्रजाजनों में शारीरिक कष्ट तथा भय व्याप्त रहता है तथा अन्न महँगे होते है। राका पूर्णिमा एवं कुहू अमावस्या के समय वर्ष प्रवेश में लग्नेश शुभ ग्रहों से युत या दृष्ट हो तो उस वर्ष सौख्य प्रद तथा पापग्रहों से युत दृष्ट होने पर रोग एवं राजभय कारक होते हैं। सूर्य के वर्ष प्रवेश कालिक लग्न स्वराशि से या केन्द्र में चन्द्रमा यदि पापग्रहों के साथ इत्थसाल कर रहा हो एवं युत या दृष्ट हो तो लोक में रोग एवं कष्ट व्याप्त होता है।

जन्मलग्न एवं वर्ष लग्न से जगल्लग्न यदि ८ या १२वें हो तो वह वर्ष शुभप्रद नहीं होता। जन्मलग्न से वर्ष प्रवेश कालिक लग्न बलवान होकर जिस भाव में होता है उस भाव की वृद्धि करता है। तथा विपरीत रहने पर हानि करता है। इस क्रम में जन्मलग्न से वर्ष प्रवेश कालिक लग्न के प्रथमादि भावों में रहने पर क्रमशः देहसुख, अर्थलाभ, कुटुम्बवृद्धि, सुहृतप्रप्ति एवं सुखवृद्धि, पुत्रप्राप्ति या पुत्र से सुख, शत्रुभय एवं पराजय, स्त्रीसुख की प्राप्ति, रोगभय एवं मृत्युतुल्य कष्ट, धर्मप्राप्ति, वित्त, सुख एवं सन्तान प्राप्ति, लाभ एवं सुख तथा धनक्षय एवं दरिद्रता कारक होता है।

### पुत्र/पुत्री गोद लेने का मुहूर्त्त

ह.चि.स्वा.वि.अनु.अश्वि.धनि. तथा पुष्य नक्षत्रों, सू.मं.वृ.शु. वासरों रिक्ता रहित तिथियों तथा ८।११।४।२ लग्नों में पुत्र गोद लेना शुभ होता है।

## ।। पुरुष की जन्मकुण्डली में भावस्थ ग्रहों के फल ।।

| भाव | तनु १ | धन २ | भ्राता ३ | सुख ४ | पुत्र ५ | शत्रु ६ | स्त्री ७ | मृत्यु ८ | धर्म ९ | कर्म १० | लाभ ११ | व्यय १२ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य | शूर, निरोगी | वक्ता,रोगी,धनी | सुखी, विक्रमी | दुःखी, व्याकुल | निर्धन, असुत | बलवान,शत्रुजित | स्त्रीजित, खल | नेत्ररोगी,अल्पायु | सुतार्थ,सुखभाक् | सुखशौर्यभाक् | बहुधनवान् | विकलांग,पतित |
| चन्द्र | सुरूप, अन्ध | कुटुम्बी, धनी | हिंसक,सात्त्विक | समसुखी, सुशील | धनी, पुत्रवान् | अल्पायु,बहुशत्रु | ईर्ष्युस्तीव्रमद | व्याधिग्रस्त, क्षुधी | सौभाग्य,धनी | धर्मार्थे शौर्ययुक्त | प्रसिद्ध, सलाभ | अङ्गहीन, हिंस |
| भौम | क्रूर, व्रणी | कोपी, कुटिल | विक्रमी, सुधी | दुःखी, पीडित | असुत, दरिद्र | अरिजित, सुखी | दारजित,युद्धप्रिय | अल्पपुत्र, रोगी | पापरत, दुर्मनोरथ | सुखशौर्यवान् | बहुधनी, सुखी | जातिभ्रष्ट, दारहा |
| बुध | विद्वान् , सुखी | धनी, गुणी | दुर्जन,शत्रुनाशक | पंडित, सुखी | मंत्री, असुत | अशत्रु, विशील | धर्मज्ञ, सुकीर्ति | सद्गुणी, धनी | पुत्रार्थसुखभाक् | सुखी, पराक्रमी | यशस्वी, धनी | अज्ञ, पतित |
| गुरु | चिरायु, विद्वान् | सुवाक्, धनी | कृपण, पापी | सुखी, धनी | बुद्धिमान्, प्रतापी | अशत्रु, कामी | पिता से श्रेष्ठ | नीच, अनायु | तपस्वी, पुत्रवान् | सधन, सुकृत | सलाभ, पुत्राप्ति | खल, दरिद्र |
| शुक्र | सकामी, सुखी | धनी, सुवाक्य | पापी, कृपण | सुखी, सुधी | सुखी, बुद्धिमान् | रोगी, अशत्रु | कलहप्रिय | नीच, दीर्घायु | प्रतापी, तपस्वी | सुधनी, मानवान् | सुमति, सलाभ | खल, बंधुनाशक |
| शनि | निर्धन, रोगी | वक्ता,रोगी,धनी | मति, विक्रमवान् | विसुख, दुःखी | दरिद्र, विपुत्र | शत्रुजित, सुखी | स्त्रीजित, दुःखी | नेत्ररोगी,अल्पपुत्र | सुतार्थ, सुखभाक् | सुखी, पराक्रमी | प्रभूत, धनवान् | दुःखी, पतित |
| राहु | सुकामी, रोगी | अधर्मी, विरोधी | सुधी, विक्रमी | असुखी,मातृहन्ता | कुमति,दुर्माण | सबल, श्रीयुत | सप्रेमह, अपवित्र | रोगी, गतायु | विकल, दैन्ययुक्त | मानी, सुखी | धनी,अपुत्र,ख्यात | कष्ट, पतित |
| केतु | अल्पायु, सकाम | खल, धनहानि | शूर, पराक्रमी | मातृहन्ता,दुःखी | असुत, मूर्ख | धनी, सवीर्य | प्रमेहरोगी,स्त्रीहन्ता | क्लेशयुक्त, व्रणी | पापी, दुर्भग | श्रेष्ठ, पितृहानि | सधन | दुर्जन, पतित |
| गुलिक | रोगार्त, मन्दबुद्धि | क्रोधी, विषयी | विषोदर, सुखी | रोगी, पापकृत | स्वल्पपुत्र,अनायु | रिपुहन्ता,विनोदी | कुदार,कृतघ्न | निर्धन, दुःखार्त्त | पापकृत्, निर्दयी | सुखी, विमानी | सौभाग्यवान,विपुत्र | हीनाङ्ग,नीचरत |

## ।। स्त्रीयों की कुण्डली में भावस्थ ग्रहों के फल ।।

| श्री | तनु १ | धन २ | भ्राता ३ | सुख ४ | पुत्र ५ | शत्रु ६ | पति ७ | मृत्यु ८ | धर्म ९ | कर्म १० | लाभ ११ | व्यय १२ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य | विधवा,सक्रोधा | दरिद्रा,दुःखार्त्ता | सुतधनान्विता | दरिद्रा, सुपीड़ा | नष्टात्मजा | सुखधनाढ्या | सर्वसुखविमुक्ता | विधवा,दुःखार्त्ता | धनधर्मान्विता | सुकर्मरता | सुलाभा,बहुपुत्रा | सरोगा,विधवा |
| चन्द्र | अल्पायुषी | बहुधनपुत्रान्वित | सुखार्थयुक्ता | सुभगार्थयुक्ता | सुपुत्रा, सुसखा | सरोगा,विधवा | पतिप्रिया,सुदेहा | रोगर्दिता,कुनेत्रा | सुखपुत्रान्विता | धनधर्मयुक्ता | भव्या,विधिज्ञा | हीनाङ्गी,व्ययढ्या |
| भौम | विधवा,दुःखार्त्ता | वन्ध्या,सरोगा | भ्रातृहीना | दुःखार्त्ता,विधवा | अपुत्रा,कुसंमता | रोगादिरहिता | विधवा,कुलटा | विधर्मा,रोगार्ता | विधर्मा,दुःखिनी | कुकर्मरता,कुपुत्रा | नृपादर्थलाभा | खला,रुगार्ता |
| बुध | सौभाग्यवती | धनाढ्या,सती | धनाढ्या,पुत्रवती | सुखगृहान्विता | धीकान्तियुक्ता | गतायुषा,सकोपा | विदुषा,पतिव्रता | कृतघ्ना,प्रीतियुक्ता | सुभोगा,सुधर्मा | सत्कर्मबुद्धियुता | सुलाभा,पतिव्रता | कृशांगी,सुपुत्रा |
| गुरु | सती, सुभगा | वित्तसौभाग्युता | सहजान्विता | सौख्यार्थयुक्ता | साध्वी, सगुणा | बह्मापदासत्यहन्त्री | सौभाग्यकीर्तियुक्ता | सरोगा,विशीला | कृतज्ञा,पुत्राढ्या | साध्वी,सुभगा | सुपुत्रा,सुरूपा | सरुजा,सुव्यया |
| शुक्र | सुसुखा,पतिव्रता | सधनामुदान्विता | धनाढ्या,परहंत्री | सतसुखाकीर्तियुक्ता | सुखसुतान्विता | विसुखा,दरिद्रा | पतिप्रियाशास्त्ररत | विसुखा,प्रमत्ता | धर्मपरा,सुभगा | सुकर्मार्थयुक्ता | पुत्रार्थ,लाभयुता | सुव्यया,दुःखार्त्ता |
| शनि | वन्ध्या, दरिद्रा | निर्धना,दुःखार्त्ता | सुभगा, सुवक्षा | हृद्रोगार्त, वन्ध्या | विपुत्रा,विसुखा | सगुण, सुभगा | विधवा,सरोगा | विधवा,दुःखार्त्ता | वन्ध्या,शोकार्ता | पापरता,सधना | सुलाभा,विपुत्रा | रोगार्ता,मूढा |
| राहु केतु | पुत्रनाश,दुःखार्त्ता | दरिद्रा,दुःखार्त्ता | सवित्ता, रोगाढ्या | रोगार्ता,मातृहन्ता | सुतार्थरहिता | निरोगार्थयुक्ता | सदुःखा,विधवा | सदुःखा,विधवा | वन्ध्या,शोकार्ता | कुकर्मरता | निरोगी,सुभगा | खला,सरोगी |

## ।। बृहज्जातक के अनुसार जन्मकाल में स्वगृहादि स्थित ग्रहों के फल ।।

| ग्र.सं. | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | सूर्य | चन्द्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि | सूर्यादिग्रह |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स्वराशि | कुलसम | कुलमुख्य | बन्धुपूज्य | धनी | सुखान्वित | भोगी | नृपति | ३।१० | ३।१० | ७ | ३।१० | ४।८ | ३।१० | ५।९ | एकपाददृष्टि |
| स्वमित्रराशि | परविभवपोष्य | सुहृदपोष्य | स्वज्ञातिपोष्य | बन्धुपोष्य | गणस्वामी | सेनापति | भूमिपति | ५।९ | ५।९ | ३।१० | ५।९ | ७ | ५।९ | ४।८ | द्विपाददृष्टि |
| स्वशत्रु एवं नीचराशि | धनरहित | दुखान्वित | मूढ़ | व्याधिपीड़ित | बन्धनतप्त | बहुदुःखाढ्य | बहुदुःखाढ्य | ४।८ | ४।८ | ५।९ | ४।८ | ३।१० | ४।८ | ७ | त्रिपाददृष्टि |
| स्वउच्चराशि | सुखिन | धनी,सामन्त | सामन्त,भूपति | भूपाल | लोकेश्वर | राजाधिराज | राजाधिराज | ७ | ७ | ४।८ | ८ | ५।९ | ७ | ३।१० | सम्पूर्णदृष्टि |

## ।। ग्रहों का अन्तर्दशा काल।।

**सूर्यदशावर्ष ६ — कृ.,उ.फा.,उ.षा. — अन्तर्दशा १८**

| ग्र. | व. | मा. | दि. |
|---|---|---|---|
| सू. | ० | ३ | १८ |
| चं. | ० | ६ | ० |
| मं. | ० | ४ | ६ |
| रा. | ० | १० | २४ |
| बृ. | ० | ९ | १८ |
| श. | ० | ११ | १२ |
| बु. | ० | १० | ६ |
| के. | ० | ४ | ६ |
| शु. | १ | ० | ० |

**चन्द्रदशावर्ष १० — रोहि.,हस्त,श्रवण — अन्तर्दशा ३०**

| ग्र. | व. | मा. | दि. |
|---|---|---|---|
| चं. | ० | १० | ० |
| मं. | ० | ७ | ० |
| रा. | १ | ६ | ० |
| बृ. | १ | ४ | ० |
| श. | १ | ७ | ० |
| बु. | १ | ५ | ० |
| के. | ० | ७ | ० |
| शु. | १ | ८ | ० |
| सू. | ० | ६ | ० |

**भौमदशावर्ष ७ — मृ.,चित्रा,ध. — अन्तर्दशा २१**

| ग्र. | व. | मा. | दि. |
|---|---|---|---|
| मं. | ० | ४ | २७ |
| रा. | १ | ० | १८ |
| बृ. | ० | ११ | ६ |
| श. | १ | १ | ९ |
| बु. | ० | ११ | २७ |
| के. | ० | ४ | २७ |
| शु. | १ | २ | ० |
| सू. | ० | ४ | ६ |
| चं. | ० | ७ | ० |

**राहुदशावर्ष १८ — आर्द्रा,स्वा.,शत. — अन्तर्दशा ५४**

| ग्र. | व. | मा. | दि. |
|---|---|---|---|
| रा. | २ | ८ | १२ |
| बृ. | २ | ४ | २४ |
| श. | २ | १० | ६ |
| बु. | २ | ६ | १८ |
| के. | १ | ० | १८ |
| शु. | ३ | ० | ० |
| सू. | ० | १० | २४ |
| चं. | १ | ६ | ० |
| मं. | १ | ० | १८ |

**गुरुदशावर्ष १६ — पुन.,वि.,पू.भा. — अन्तर्दशा ४८**

| ग्र. | व. | मा. | दि. |
|---|---|---|---|
| बृ. | २ | १ | १८ |
| श. | २ | ६ | १२ |
| बु. | २ | ३ | ६ |
| के. | ० | ११ | ६ |
| शु. | २ | ८ | ० |
| सू. | ० | ९ | १८ |
| चं. | १ | ४ | ० |
| मं. | ० | ११ | ६ |
| रा. | २ | ४ | २४ |

**शनिदशावर्ष १९ — पुष्य,अनु.,उ.भा. — अन्तर्दशा ५७**

| ग्र. | व. | मा. | दि. |
|---|---|---|---|
| श. | ३ | ० | ३ |
| बु. | २ | ८ | ९ |
| के. | १ | १ | ९ |
| शु. | ३ | २ | ० |
| सू. | ० | ११ | १२ |
| चं. | १ | ७ | ० |
| मं. | १ | १ | ९ |
| रा. | २ | १० | ६ |
| बृ. | २ | ६ | १२ |

**बुधदशावर्ष १७ — श्ले.,ज्ये.,रेवती — अन्तर्दशा ५१**

| ग्र. | व. | मा. | दि. |
|---|---|---|---|
| बु. | २ | ४ | २७ |
| के. | ० | ११ | २७ |
| शु. | २ | १० | ० |
| सू. | ० | १० | ६ |
| चं. | १ | ५ | ० |
| मं. | ० | ११ | २७ |
| रा. | २ | ६ | १८ |
| बृ. | २ | ३ | ६ |
| श. | २ | ८ | ९ |

**केतुदशावर्ष ७ — मघा.,मू.,अश्वि. — अन्तर्दशा २१**

| ग्र. | व. | मा. | दि. |
|---|---|---|---|
| के. | ० | ४ | २७ |
| शु. | १ | २ | ० |
| सू. | ० | ४ | ६ |
| चं. | ० | ७ | ० |
| मं. | ० | ४ | २७ |
| रा. | १ | ० | १८ |
| बृ. | ० | ११ | ६ |
| श. | १ | १ | ९ |
| बु. | ० | ११ | २७ |

**शुक्रदशावर्ष २० — पू.फा.,पू.षा.,भर. — अन्तर्दशा ६०**

| ग्र. | व. | मा. | दि. |
|---|---|---|---|
| शु. | ३ | ४ | ० |
| सू. | १ | ० | ० |
| चं. | १ | ८ | ० |
| मं. | १ | २ | ० |
| रा. | ३ | ० | ० |
| बृ. | २ | ८ | ० |
| श. | ३ | २ | ० |
| बु. | २ | १० | ० |
| के. | १ | २ | ० |

## छिपकली पतन में प्रशस्त तिथि,वार,नक्षत्र

| | |
|---|---|
| शुभवार | चं.बु.गु.शु. |
| तिथियाँ | १.२.३.५.६.१०.११.१२ |
| शुभ नक्षत्र | पुष्य अश्विरो.मृ.उ.फा.पुन.हस्त स्वा. अनु. ध.रे. श. एषु शुभः। |

पुरुषों के समस्त दक्षिण तथा स्त्रियों के वाम भागों में छिपकली पतन शुभ होता है। जन्म नक्षत्र, मृत्युयोग भद्रा, दग्धादियोग से दूषित दिन, लग्न में पाप ग्रहों की स्थिति तथा चन्द्रमा के अष्टमस्थ होने पर अशुभ फल होता है।

**स्वप्न विचार**- स्वप्न दो प्रकार के होते हैं। १. इष्ट फल, २. अनिष्ट फल- नदी एवं समुद्रतरण, आकाशगमन, ग्रह, नक्षत्र, सूर्य एवं चन्द्रमण्डल का दर्शन, अट्टालिका आरोहण, प्रसाद, मदिरापान, वसा एवं मांसभक्षण, कृमि एवं विष्ठालेपन, रूधिर से सिंचन, दधि-भात का भोजन, श्वेतवस्त्र धारण, रस, आभूषण आदि का स्वप्न में दर्शन प्रसन्नता दायक होता है। देवता, ब्राह्मण, राजा, अन्नप्राशन, कन्या, बैल, हाथी, पर्वत, दूध, फल, वृक्षारोपण एवं दर्पण, श्वेतपुष्प एवं वस्त्र के स्वप्न दर्शन से अर्थलाभ तथा व्याधियों से मुक्ति मिलती है।

## ।। सामान्यतया दशान्तर्दशादि फल के लिए सूत्र।।

ग्रह अपने भाव, राशि एवं दृष्टि जनित फलों को अपनी दशा एवं अन्तर्दशा में देता है।१। बलवान तथा परम उच्चस्थ ग्रह की दशा सम्पूर्णा तथा धन एवं आरोग्यता को बढ़ाने वाली तथा निर्बल एवं नीचगत ग्रहों की दशा अनिष्टकारक धन एवं आरोग्यता की नाशक होती है। किञ्चिद् बलवान होकर उच्चगत ग्रह की दशा पूर्णा एवं धनदात्री होती है। परमनीच, नीचांश, या शत्रु नवमांश गत ग्रहों की दशा अनिष्ट एवं धन तथा आरोग्यनाशिनी होती है। नीच से विगत सुप्त ग्रह की अवरोहिणी दशा कष्ट देने वाली परन्तु मित्र एवं उच्च राशिगत होने पर मध्यम होती है। उच्च की ओर अग्रसर ग्रह की दशा शुभ परन्तु नीच एवं शत्रुराशि नवमांश गत ग्रह होने पर अल्प शुभ होती है। उच्च एवं मित्र राशिगत होने पर भी शत्रु एवं नीच नवमांशगत ग्रहों की दशा पूर्वार्द्ध में शुभ तथा परार्ध में मिश्रित फलों को देती है। मित्र, उच्च, मूल त्रिकोण स्ववर्ग एवं वर्गोत्तम नवमांश गत ग्रहों की दशा शुभ तथा अस्त-शत्रु एवं नीच राशि नवमांशगत ग्रहों की दशा अशुभ होती है। अवरोहीणी ग्रह अधम हो तो उसकी दशा कष्ट देने वाली तथा मध्यम हो तो सम्पूर्ण फल देने वाली होती है। शुभ दृष्ट-युत केन्द्र तथा त्रिकोणस्थ ग्रह की दशा शुभ अन्यथा अशुभ होती है। चर राशि का लग्न हो तो द्रेष्टकोण क्रम से श्रेष्ठ, मध्यम, अधम, द्विस्वभाव हो तो अधम, मध्य, श्रेष्ठ तथा स्थिर में नेष्ट होती है। वक्री ग्रह की दशा में स्थान, मान एवं सुख आदि का क्षय होता है। ८,६,१२ से अतिरिक्त स्थानगत ग्रहों की दशा अभीष्ट फल देने वाली, भाग्येश के शत्रु ग्रह की दशा मतिमन्दता तथा राजभय कारक, राहुयुत ग्रह की दशा अरिष्टकारक, अष्टमेश एवं षष्ठेश की दशा अतिपीड़ा कारक, परस्पर पाप ग्रहों की दशान्तर्दशा शत्रुता, धन हानि एवं महाभयकारक, इष्टाधिक ग्रह की श्रेष्ठ, कष्टाधिक की नेष्ट एवं सम की मध्यम, लग्नेश की बल एवं धनदात्री, धनेश की कष्ट एवं धनदात्री, तृतीयेश की अनिष्ट देने वाली, सुखेश की गृहादि सुखों की दात्री, पंचमेश की धनदात्री, षष्ठेश की शत्रुभय कारक, सप्तमेश की शोकदात्री, अष्टमेश की मृत्युदात्री, भाग्येश की धर्माचरणदात्री, दशमेश की राज्य एवं अर्थदात्री, लाभेश की लाभ एवं व्ययेश की अर्थ हानि तथा कष्ट देने वाली होती है। अन्योन्य षष्टाष्टम गत ग्रहों की दशान्तर्दशा महाभयदात्री, पापग्रहों की दशा स्थानच्युति एवं हानिकारक होती है। पापग्रह की दशा में शुभ की अन्तर्दशा प्रारम्भ में कष्ट बाद में सुख तथा शुभ की दशान्तर्दशा सुख एवं शुभ की दशा में पाप की अन्तर्दशा प्रारम्भ में सुख तथा अनन्तर भय देने वाली होती है।

## ।। यात्रा में शुभाशुभ ज्ञान के लिए चक्र ।।

| अश्विनी | पुनर्वसु | अनुराधा | मृगशिर | पुष्य | रेवती | हस्त श्रवण | | धनिष्ठा | इन नक्षत्रों में शुभ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| रोहिणी | उत्तरा ३ | | पूर्वा ३ | | मूल | शतभिष | | ज्येष्ठा | इनमें मध्य |
| भरणी | कृतिका | आर्द्रा | अश्लेषा | मघा | चित्रा | स्वाती | | विशाखा | इनमें निन्दा |
| श्रवण | हस्त | मृगशिर | पुनर्वसु | पुष्य | अश्विनी | अनुराधा | [illegible] | | |
| पू.३ | कृतिका | मघा | भरणी | स्वाती | ज्येष्ठा | विशाखा | श्लेषा | चित्रा | अति आवश्यक होने पर |
| १६ | २१ | ११ | ७ | १४ | १४ | १४ | १४ | ३० | यात्रा में त्याज्य घटी |

**अत्यावश्यक होने पर दिक्शूल दोष निवारणार्थ वार क्रम से वस्तु नाम।**

| सूर्य | चन्द्र | भौम | बुध | गुरु | शुक्र | शनि | वार |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| घी | पय | गुड़ | तिलान्न | दधि | यावान्न | माषान्न | धारण |
| ताम्बूल | चन्दन | मिट्टी | पुष्प | दधि | घी | तिल | भक्षण |

अथवा दोष शान्ति हेतु दान करना चाहिए।

**।। यात्रा में वार दोहद ज्ञानार्थ चक्र ।।**

| रवि | चन्द्र | भौम | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|
| रसाल | पायस | कांजी | पक्वदूध | दधि | पयोधि | तिल |

**।। दोहद में भक्ष्याभक्ष्य विचार।।**

ऊपर कथित दोहद का शास्त्रोक्त भक्ष्याभक्ष्य विचार कर ही भक्षण करना चाहिए। अभक्ष्य होने पर दोहद का दर्शन कर तथा अप्राप्य होने पर उसका ध्यान कर यात्रा आरम्भ करनी चाहिए।

**।। दिग् लग्न।।**

| पूर्व | दक्षिण | पश्चिम | उत्तर | दिशा |
|---|---|---|---|---|
| १।५।९ | २।१०।६ | ३।७।११ | ४।८।१२ | शुभ |
| २।६।१० | ३।७।११ | ४।८।१२ | १।५।९ | मध्य |
| ४।८।१२ | १।५।९ | २।६।१० | ३।७।११ | नेष्ट |
| ३।७।११ | ४।८।१२ | १।५।९ | २।६।१० | नेष्ट |

**।। चन्द्रवास।।**

| पूर्व | दक्षिण | पश्चिम | उत्तर |
|---|---|---|---|
| मेष | वृष | मिथुन | कर्क |
| सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक |
| धनु | मकर | कुम्भ | मीन |

**समय शूल चक्र**

यात्रा में सम्मुख चन्द्रमा लाभप्रद, दक्षिण भाग में सुख-सम्पत्ति कारक, पृष्ठभाग में मरणप्रद तथा वाम भाग में धननाशक होता है। चन्द्रमा को सम्मुख कर यात्रा करने से समस्त दोष नष्ट हो जाते हैं।

**।। पूर्वादौ लालाटिका।।**

ई. बु. २ | अ. शु. १२ | ई. बु. ३ | पू. सू. १० | अ. शु. ११ | उ. बृ. ४ | द. मं. १० | वा. च. ३ | प. श. ७ | रा.नै.९ | वा.च.६ | रा.नै.८

**अथ समय शूल चक्र।**

| | |
|---|---|
| पूर्व में | प्रातःकाल |
| दक्षिण में | मध्याह्न |
| पश्चिम में | संध्या |
| उत्तर में | अर्धरात्री |

उत्सव के आदि एवं समाप्ति के समय यात्रा नहीं करनी चाहिए- प्रतिष्ठोद्वाह- मुत्साहं व्रतं चौलश्च सूतकम्। असमाप्य न गन्तव्यमार्तवं योषितामपि।।

**यात्रा में शकुनादि का प्राशस्त्य**- यात्रायां शकुनं जीव ऊचो गर्गः प्रशंसति। अङ्गिरा मनोत्साहं विष्णुर्वाचं द्विजन्मनाम्।।

**यात्रा में चित्त के उत्साहादि का प्राशस्त्य**- प्रसादश्चेतसः श्रेष्ठैर्निमित्तैः शकुनैः शुभैः। प्राप्तलग्नबलं राज्ञो गच्छतो विजयो ध्रुवम्।। चेतोविशुद्धिः प्रबला निमित्ताच्छकुनादिभिः। सत्यामस्यामतो यापानैव यायात्तु तां विना।।

**आवश्यक तीर्थ यात्रा में दोष नहीं लगता**- अर्धोदयोपरागादौ पुण्ययोगे सुदुर्लभे। तीर्थार्थि च सुखं यायात् कालेऽप्यस्तादिकेष्वपि।।

**यात्रा समाप्ति पर गृह प्रवेश विचार**- यात्रा से निवृत होकर षष्ठी, अष्टमी, द्वादशी एवं रिक्ता तिथियों, चित्रा उ.३, रोहिणी, मृग, रेवती, अनुराधा नक्षत्रों तथा शनि, बुध, शुक्र एवं गुरु वारों में गृहप्रवेश शुभकर होता है। लग्नशुद्धि- ४,८ के शुद्ध १,४,७,१०,५,९ में शुभग्रह तथा ३,६,११ में पापग्रहों के रहने पर स्थिरलग्नों में प्रवेश शुभ होता है। १ योजन से कम दूरी की यात्रा लघु, २५ योजन तक मध्यम तथा उससे अधिक को दीर्घ संज्ञक होती है।

**यात्रा समय विचार**- जन्मेश एवं जन्मदशेश के अस्त होने पर यात्रा नहीं करनी चाहिए। प्रथम तीर्थयात्रा में गुरु-शुक्र का बालत्व, वृद्धत्व, अस्तकाल तथा सिंहस्थ एवं नीचराशिगत गुरु का त्याग कर देना चाहिए।

**यात्रा में लग्नशुद्धि**- जन्मलग्न एवं जन्मराशि से अष्टमराशि, कुम्भलग्न तथा नवमांश, मीन एवं पृष्ठोदयी राशियां त्याज्य है। लग्न से १,४,५,७,९,१० स्थानों में शुभग्रह ३,६,११ में पापग्रहों के रहने पर शुभ है। दशमस्थ शनि तथा सप्तमस्थ शुक्र नेष्ट होते हैं। लग्न से १,६,७,८ स्थानों चन्द्रमातथा ६,७,८,१२ में लग्नेश शुभ होता है। अष्टमभवन शुद्ध रहने पर शुभ है।

**कुलगण**- पूर्वा३, अश्विन, पुष्य, मघा, मृगशिरा, श्रवण, कृत्तिका, ज्येष्ठा, चित्रा, विशाखा, मंगल, शुक्रवार। ४,८,१२, १४ तिथियाँ, इसमें स्थायी का विजय होता है।

**अकुलगण**- भरणी, पुर्नवसु, अश्लेषा, हस्त, स्वाती, अनुराधा, रोहिणी, उत्तरा३, धनिष्ठा, रेवती नक्षत्र, विषम तिथियाँ तथा सूर्य, चन्द्र, गुरु, शनि वार। इसमें यायी का जय होता है।

**कुलाकुलगण**- आर्द्रा, मूल, अभिजित् शतभिष २।६।१० तिथियाँ। बुधवार। इसमें सन्धि हो जाती है।

**पुष्य प्रशंसा**- पापग्रहों से युत-विद्ध अथवा तारा एवं चन्द्रबल से हीन रहने पर भी पुष्य नक्षत्र में समस्त मंगलकार्य सिद्ध होते हैं। पापग्रह से विद्ध- युत या वियोग गतिक होने पर भी पुष्य नक्षत्र विवाह को छोड़कर अन्य समस्त मंगलकार्यों की सिद्धि दिलाता है। "क्रूरैर्विद्धोयुतो वापि पुष्यो यदि बलान्वितः। विना पाणिग्रहं सर्वमङ्गलेष्विष्टदः सदा।" जिस प्रकार मृग समूह में सिंह बलवान होता है, उसी प्रकार नक्षत्र समूह में पुष्य नक्षत्र भी बलवान होने पर अन्य दोषों को नष्ट कर देता है।

**द्वादशस्थचन्द्रकाशुभत्व**- आधान सम्प्रदान, विवाह, राजविग्रह, पाणिग्रहण प्रयाण (यात्रा) में द्वादशस्थ चन्द्रमा शुभ होता है। अन्य आचार्य- अभिषेक, निषेक, गृह, पुंसवनादि संसकार, यात्रा, युद्ध तथा विवाह में द्वादशस्थ चन्द्रमा शुभ होता है। उदित, स्वगृही, मित्रगृही तथा मित्रवर्गी स्थित, मित्रदृष्ट ग्रह बलवान होता है।

**यात्रा में प्रस्थान स्थापन काल**- राजा को दश, सामन्त को सात तथा सामान्य जनों को पाँच दिन पूर्व प्रस्थान स्थापन करना चाहिए।

**दिशा भेद में प्रस्थान स्थापन काल**- पूर्व दिशा की यात्रा में सात, दक्षिण में पाँच दिन, पश्चिम में तीन तथा उत्तर की यात्रा में दो दिन पूर्व प्रस्थान रखना चाहिए।

**प्रस्थान की वस्तु**- ब्राह्मणादि वर्ण के जनों को क्रमशः यज्ञोपवीत, शस्त्र तथा फल का प्रस्थान रखना वृद्धि कारक होता है।

**पथिक राहु चक्र द्वारा शुभाशुभ फल ज्ञान**- पथिक राहु चक्र में सूर्य, धर्म, मार्ग एवं चन्द्रमा अर्थ या मोक्ष मार्ग में हो तो यात्रा शुभ होती है। अथवा सूर्य, अर्थ, मार्ग एवं चन्द्रमा धर्म या मोक्ष मार्ग गत हो तो भी यात्रा शुभ होती है। अथवा काम मार्गगामी सूर्य, धर्म या मोक्ष मार्गगामी चन्द्रमा से भी यात्रा शुभ होती है। अथवा मोक्षमार्ग गत सूर्य तथा धर्म मार्गगत चन्द्र हो तो भी यात्रा प्रशस्त होती है। इसके विपरीत सूर्य एवं चन्द्र की स्थितियों की यात्रा शुभ नहीं होती है।

## दिशा एवं विदिशा सहित वार शूल ज्ञानार्थ चक्र

यात्रा काल में चन्द्रमा यदि प्रथम, द्वितीयादि द्वादश स्थानों में स्थित हो तो क्रमशः लक्ष्मी, धन-धान्य, राजसम्मान, कलह, ज्ञानवृद्धि, उतमसम्पत्ति, सुख, कष्ट, भाग्यवर्धक, सुख-सम्पत्ति, सर्वलाभ तथा शुभता को देने वाला होता है। आवश्यकता पड़ने पर चन्द्र के अशुभता की स्थिति में भी यथाशक्ति, दधि, चावल, चाँदी तथा मोती दान कर यात्रा की जा सकती है।

### वारों के दिक्शूल ज्ञानार्थ चक्र

| पूर्व | अग्नि | दक्षिण | नैऋत्य | पश्चिम | वायव्य | उत्तर | ईशान | दिशा८ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चं.श. | चं.बृ. | गुरु | सू.शु. | सू.शु. | भौम | मं.बु. | बु.श. | वार |

### नक्षत्र शूल चक्र

| पूर्व | दक्षिण | पश्चिम | उत्तर | दिशा |
|---|---|---|---|---|
| ज्ये. | पू.भा. | रोहिणी | उ.फा. | नक्षत्र |

### यात्रा के दिशा क्रम से वाहन चक्र

| पूर्व | दक्षिण | पश्चिम | उत्तर | दिशा |
|---|---|---|---|---|
| गज | रथ | अश्व | शिविका | वाहन |

### ।। वारक्रम से कालचक्र ।।

| पूर्व | अग्नि | दक्षिण | नैऋत्य | पश्चिम | वायव्य | उत्तर | ईशान | दिशा८ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| शनि | शुक्र | गुरु | बुध | भौम | चन्द्र | सूर्य | ० | वार |

### ।। वारक्रम से पाशचक्र ।।

| पूर्व | अग्नि | दक्षिण | नैऋत्य | पश्चिम | वायव्य | उत्तर | ईशान | दिशा८ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भौम | चन्द्र | सूर्य | ० | शनि | शुक्र | गुरु | बुध | वार |

### ।। यात्रा में दिशादोष निवारक वस्तु ज्ञानार्थ चक्र ।।

| पूर्व | अग्नि | दक्षिण | नैऋत्य | पश्चिम | वायव्य | उत्तर | ईशान | दिक्८ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| घी | चावल | तिल | सत्तू | मछली | गेहूँ | दुध | खीर | वस्तु |

### परिघदण्ड चक्र




**आवश्यकता वश परिघ उल्लंघन**

दिग्लग्न शुद्धि प्राप्त हो रही हो तो आवश्यकता पड़ने पर परिघनक्षत्रों का उलंघन करके भी यात्रा हो सकती है।

## यात्रा में तिथि जनित दोष निवारक वस्तु ज्ञानार्थ चक्र

| तिथि | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वस्तु | अर्क पत्र | तंडुलोदक | घी | हल्वा | हविष्य | स्वर्णजल | पूआ |

| तिथि | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वस्तु | बीजपूरकफल | जल | गोमूत्र | यव | पायस | गुड़ | रक्त | मुँग |

### ।। योगिनी वास चक्र।।

| पूर्व | अग्नि | दक्षिण | नैऋत्य | पश्चिम | वायव्य | उत्तर | ईशान | दिशा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १।९ | ३।११ | ५।१३ | ४।१२ | ६।१४ | ७।१५ | २।१० | ८।३० | तिथि |

### एक दिन में भी आवश्यकतावश योगिनी भोग बोधक चक्र

| पू. | वा. | द. | ई. | प. | आ. | उ. | नै. | दिशा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३ | ७ | ११ | १५ | १८ | २२ | २६ | ३० | घटी |
| ४२ | ३० | १५ | ० | ४५ | ३० | १५ | ० | पल |
| ३३ | ३७ | ४१ | ४५ | ४८ | ५२ | ५६ | ६० | घटी |
| ५५ | ३० | १५ | ० | ४५ | ३० | १५ | ० | पल |

**योगिनी फल**

घुतक्रिया, गमन एवं युद्ध में सम्मुख योगिनी मृत्युकारक तथा वाम भागों में अशुभ तथा पृष्ठ एवं दक्षिण में जय प्रदान करने वाली होती है।

### ।। यात्रा में छिक्काफल ।।

| पूर्व | अग्नि | दक्षिण | नैऋत्य | पश्चिम | वायव्य | उत्तर | ईशान | मध्य |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अशुभ | दुःख | अनिष्ट | शुभ | सुभोज्य | धनाप्ति | कलह | शुभ | भय |

### ।। पथिंक राहु चक्र ।।

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अश्विनी | पुष्य | श्लेषा | विशाखा | अनुराधा | धनिष्ठा | शतभिष | धर्मनक्षत्र |
| भरणी | पुनर्वसु | मघा | स्वाती | ज्येष्ठा | श्रवण | पू.भा. | अर्थनक्षत्र |
| कृतिका | आर्द्रा | पू.फा. | चित्रा | मूल | अभि. | उ.भा. | कामनक्षत्र |
| रोहिणी | मृगशिर | उ.फा. | हस्त | पू.षा. | उ.षा. | रेवती | मोक्षनक्षत्र |

### यात्रा में दिन-रात मान के अष्टमांश से वेला का फल

| घं. | सू.दि. | सू.रा. | चं.दि. | चं.रा. | भौ.दि. | भौ.रा. | बु.दि. | बु.रा. | बृ.दि. | बृ.रा. | शु.दि. | शु.रा. | श.दि. | श.रा. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४ | उद्वेग | चर | अमृत | काल | रोग | रोग | लाभ | अमृत | शुभ | रोग | चर | लाभ | काल | शुभ |
| ४ | चर | लाभ | काल | शुभ | उद्वेग | उद्वेग | अमृत | काल | रोग | उद्वेग | लाभ | अमृत | शुभ | रोग |
| ४ | लाभ | अमृत | शुभ | रोग | चर | चर | काल | शुभ | उद्वेग | चर | अमृत | काल | रोग | उद्वेग |
| ४ | अमृत | काल | रोग | उद्वेग | लाभ | लाभ | शुभ | रोग | चर | लाभ | काल | शुभ | उद्वेग | चर |
| ४ | काल | शुभ | उद्वेग | चर | अमृत | अमृत | रोग | उद्वेग | लाभ | अमृत | शुभ | रोग | चर | लाभ |
| ४ | शुभ | रोग | चर | लाभ | काल | काल | उद्वेग | चर | अमृत | काल | रोग | उद्वेग | लाभ | अमृत |
| ४ | रोग | उद्वेग | लाभ | अमृत | शुभ | शुभ | चर | लाभ | काल | शुभ | उद्वेग | चर | अमृत | काल |
| ४ | उद्वेग | चर | अमृत | काल | रोग | रोग | लाभ | अमृत | शुभ | रोग | चर | लाभ | काल | शुभ |

**यात्रा में विशेष विचार-** यात्रा में दक्षिण राहु, वायें योगिनी, पीछे ये दानों तथा सम्मुख चन्द्रमा शुभ होता है। **उत्सवादि में गमनागमन विचार-** आरम्भ होने के बाद विवाह, यज्ञोपवीत, देवप्रतिष्ठा, महोत्सव तथा मरणा शौच की समाप्ति के विना यात्रा नहीं करनी चाहिए। **अभिजित मुहूर्त का प्राशस्त्य-** पञ्चाङ्ग शुद्धि नहीं रहने पर भी अभिजित् मुहूर्त का काल अभीष्ट फल को देने वाला होता है। **गर्गादि ऋषियों के मत से प्रयाण मुहूर्त विचार-** यात्रा में उषा काल को गर्ग, शकुन को बृहस्पति, मन के उत्साह को अंगिरा तथा ब्राह्मण की आज्ञा को जनार्दन प्रशस्त मानते हैं। **घात चन्द्र दोष-** यात्रा, युद्ध कृषिकार्य, व्यापार संग्रह, वाद-विवाद, तथा गृहारम्भ में घात चन्द्रमा का त्याग कर देना चाहिए। **विजययोग-** युद्ध सम्बन्धि यात्रा काल में गुरु एवं चन्द्रमा लग्न में तथा मंगल एवं शनि षष्ठ स्थान में गये हो तो जय प्राप्त होता है। उसी प्रकार लाभ स्थान में बुध, शुक्र एवं बृहस्पति तथा दशम स्थान में सूर्य स्थित हो तो अभीष्ट सिद्धि होती है।

### सूर्यनक्षत्र से वर्तमान नक्षत्र पर्यन्त गणना से प्राप्त तड़ाग चक्र

| | | |
|---|---|---|
| पूर्व में | २ | वारिशेष |
| अग्नि में | ३ | बहुजल |
| दक्षिण में | २ | जलनाश |
| नैऋत्य में | २ | अमृतजल |
| पश्चिम में | ३ | स्वादुजल |
| वायव्य में | २ | जलशेष |
| उत्तर में | ३ | स्थिरजल |
| ईशान में | २ | नष्टजल |
| मध्य में | ५ | पूर्णजल |
| वायव्य में | ३ | अमृतजल |

### रोहिणी से गणना द्वारा वापी चक्र

| | | |
|---|---|---|
| कोष्ठ में | ४ | शुभ |
| नाभी में | ४ | बुद्धिनाश |
| हृदय में | ४ | स्थिरता |
| मध्य में | ४ | कलह |
| नेत्र में | ४ | धनप्राप्ति |
| पैर में | ४ | अनर्थ |

### ग्राम नक्षत्र से वासकर्ता के नक्षत्र पर्यन्त गणना से प्राप्त ग्रामवास चक्र

| | | |
|---|---|---|
| मस्तक | ७ | धनमान,लाभ |
| पृष्ठ | ७ | हानि,निर्धनता |
| हृदय | ७ | सुख,लाभ |
| पाद | ७ | पर्यटन |

### सूर्य नक्षत्र से चुल्ही चक्र

| | | |
|---|---|---|
| पृष्ठ | ६ | लक्ष्मीलाभ |
| शीर्ष | ४ | मृत्युभय |
| बाहु | ८ | सुख |
| गर्भ | ५ | विनाश |
| हस्त | २ | सुभुक्ति |
| पाद | २ | पत्नी की मृत्यु |

### सूर्यनक्षत्र से द्वारशाखा चक्र

| स्थान | न. | फल |
|---|---|---|
| शिर में | ४ | श्रीप्राप्ति |
| कोण में | ८ | उद्वास |
| शाखा | ८ | सुख |
| देहली में | ३ | गृहपतिनाश |
| मध्य में | ४ | सुख |

### सूर्य नक्षत्र से अभिजित सहित गणना से प्राप्त गृहारम्भ में प्रयुक्त वत्स चक्र

| स्थान | न. | फल |
|---|---|---|
| शीर्ष | ३ | अग्निभय |
| अग्रपाद | ४ | शून्यता |
| पृष्ठपाद | ४ | स्थिरता |
| पृष्ठ | ३ | लक्ष्मीप्राप्ति |
| द.कुक्ष | ४ | लाभ |
| पुच्छ | ३ | स्वामिनाश |
| वाकुक्ष | ४ | दरिद्रता |
| मुख | ३ | पीड़ा |

### गृहप्रवेश में प्रयुक्त कुम्भ चक्र सूर्य नक्षत्र से गणना

| स्थान | न. | फल |
|---|---|---|
| मुख | १ | अग्निदाह |
| पूर्व | ४ | उद्वसन |
| दक्षिण | ४ | लाभ |
| पश्चिम | ४ | लक्ष्मीप्राप्ति |
| उत्तर | ४ | कलह |
| गर्भ | ४ | विनाश |
| नीचे | ३ | स्थिरताशुभ |
| कण्ठ | ३ | स्थिर, शुभ |

### सूर्यनक्षत्र से हलचक्र

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३ | अशुभ | ३ | अशुभ |
| ३ | शुभ | ५ | शुभ |
| ३ | अशुभ | ३ | अशुभ |
| ५ | शुभ | ३ | शुभ |

### सूर्य के भुक्त नक्षत्र से हलचक्र

| | |
|---|---|
| २ | हानि अशुभ |
| ८ | समृद्धि |
| ९ | कर्त्ता का नाश |
| ८ | द्रव्यलाभ |

### रोहिणी नक्षत्र से कूप चक्र

| स्थान | न. | फल |
|---|---|---|
| मध्य में | ३ | शीघ्रस्वाद |
| पूर्व में | ३ | निर्जल |
| अग्नि में | ३ | आशुजल |
| दक्षिण में | ३ | निर्जल |
| नैऋत्य में | ३ | अमृतजल |
| पश्चिम में | ३ | निर्मलजल |
| वायव्य में | ३ | जलहानि |
| उत्तर में | ३ | मधुरजल |
| ईशान में | ३ | क्षारजल |

### कूप चक्र सूर्य नक्षत्र से

| स्थान | न. | फल |
|---|---|---|
| मध्य | ३ | स्वादिष्टजल |
| पूर्व | ३ | खण्डितजल |
| अग्नि | ३ | स्वादिष्टजल |
| दक्षिण | ३ | जलहानि |
| नैऋत्य | ३ | स्वादिष्टजल |
| पश्चिम | ३ | क्षारजल |
| वायव्य | ३ | मिश्रितजल |
| उत्तर | ३ | मिष्टजल |
| ईशान | ३ | क्षारजल |

### द्वार चक्र सूर्य नक्षत्र से

| | | | |
|---|---|---|---|
| ४ | राज्यलाभ | २ | मृत्यु |
| २ | हानि | ४ | द्रव्यप्राप्ति |
| ४ | धनप्राप्ति | २ | शोकभय |
| २ | भय | ३ | धनलाभ |
| ४ | मृत्युभय | ३ | धनलाभ |

### इष्ट नक्षत्र कल्पना तथा इससे गणना विचार

आर्द्रा,पुन.पुष्य.अश्ले.मघा., पू.फा. श. पू.भा. तथा उ.भा. ये नव गृह के इष्ट नक्षत्र होते हैं। इन नक्षत्रों के द्वारा विवाह मेलापक की तरह राशि, कूट आदि का विचार करना चाहिए। सेव्य-सेवक तथा गृह और स्वामी की परस्पर मैत्री एवं एक नाड़ी प्रशस्त होती है। यहाँ केवल नाड़ी मेलापक में विषमता है। शेष विवाह की तरह ही होता है। एक नाड़ी जन्य दोष यहाँ नहीं लगता।

## आयों के नाम तथा उपयोग स्थान

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ध्वज | धूम्र | सिंह | श्वान | वृष | गर्दभ | हस्ती | काक |

वापी कूप, एवं तालाब आदि के निर्माण में गज आय, आसन निर्माण में सिंह तथा शयन निर्माण में काक एवं गज आय शुभ होता है। शलाओं में ध्वज, भोजन अग्निशाला एवं पशुशाला निर्माण में वृष आय, श्वान एवं चाण्डलों के गृह के लिए धूम्र, वेश्या गृह के लिए खर, पक्षिपति के गृह के लिए ध्वांक्ष, नगर एवं मंदिर स्थापन में वृष, सिंह एवं गज आय शुभ होते हैं।

### शल्यानयन

| अ. | क. | च. | द. | त. | प. | य. | श. | ह.प.य. | वर्णा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पूर्व. | अग्नि | दक्षिण | नैऋत्य | पश्चिम | वायव्य | उत्तर | ईशान | मध्य | दिशा |
| मनुष्य | ऊँट | मनुष्य | शुभ | बालक | मूसी,राख | विप्रश. | गोश. | नृकपा. | शल्य |
| १।। | २ | २ | १।। | १।। | ४ | २ | १ | ३ | हस्ता |
| मृत्यु | राजभ. | स्वा मृ. | वा.भू. | गृ.वि. | दु.स्व. | दरिद्रता | गो.ना. | कु.ना. | फल |

प्रश्न कर्त्ता को देवताओं का स्मरण कर प्रश्न करना चाहिए। प्रश्नकर्त्ता के प्रश्न के आदि अक्षर के द्वारा शल्याशल्य का विचार करना चाहिए।

**देवालय, गृह तथा जलाशय के आरम्भ हेतु राहु मुख ज्ञान-** जहाँ राहु का मुख हो उसके विपरीत दिशा में पुच्छ होता है, वही भूमि पूजन हेतु खात खोदना शुभ होता है।

| ० | ईशानकोण | वायव्य में | नैऋत्य में | आग्नेय में |
|---|---|---|---|---|
| देवालयारम्भ में | मी.मे.वृ.के. सूर्य में राहु मुख | मि.क.सि.के सूर्य में राहु मुख | क.तु.वृ.के सूर्य में राहु मुख | ध.म.कु.के सूर्य में राहु मुख |
| जलाशयारम्भ में | मं.कुं.मी. के सूर्य में राहु मुख | मं.वृ.मि. के सूर्य में राहु मुख | क.सि.कं. के सूर्य में राहु मुख | तु.वृ.ध. के सूर्य में राहु मुख |
| गृहारम्भ में | सिं.क.तु. के सूर्य में राहु मुख | क.ध.म. के सूर्य में राहु मुख | कु.मी.मे. के सूर्य में राहु मुख | वृ.मि.क. के सूर्य में राहु मुख |

**कश्यप के अनुसार-** क्षेत्र, भित्ति शिलान्यास एवं स्तम्भ रोपण सर्वदा आग्नेय कोंण में ही करना चाहिए

### चैत्रादि मासों में गृहनिर्माण का फल

| चैत्र | वैशाख | ज्येष्ठ | आषाढ़ | श्रावण | भाद्रपद |
|---|---|---|---|---|---|
| शोक | धन-धान्य | मृत्यु | पशुहानि | द्रव्यवृद्धि | नाश |
| आश्विन | कार्तिक | मार्गशीर्ष | पौष | माघ | फाल्गुन |
| युद्ध | भृत्यक्षय | धनलाभ | लक्ष्मीप्राप्ति | अग्निभय | लक्ष्मीप्राप्ति |

### ।। गृहारम्भ मुहूर्त्त विचार ।।

| | |
|---|---|
| शुभनक्षत्र | उत्तरा३,मृग,पुष्य,अनु.ध.श्रव.चि.ह.स्वा.रो.रे. (चक्रशुद्ध) |
| शुभमास | वै.श्रा.मार्ग.फा., तथा मे.क.सिं.वृ.,म.,कुम्भ के सूर्य में श्रेष्ठ होता है। |
| वारा | चं.बु.बृ.शु. एवं शनिवार शुभ है। |
| तिथियाँ | १।२।३।५।७।१०।११।१२।१३ एवं १५ शुभ है। |
| शुभ लग्न | २।३।५।६।९।८।११।१२ अपने स्वामि एवं शुभ ग्रह से दृष्ट। |
| लग्नशुद्धि | लग्न से १।४।७।१०।५।९ में शुभ ग्रह, ३।६।११ में पाप ग्रह हो तथा ८।१२ के ग्रहवर्जित रहने पर शुभ है। |
| त्याज्य | भद्रा, कुयोग, अष्टमगतचन्द्र। |

इन्हीं गृहारम्भ के नक्षत्र-वार एवं तिथि आदि शुभ समयों में मठ, देवालय आदि का आरम्भ भी शुभकर होता है। सूर्य एवं मंगल, रिक्ता तिथि तथा चर लग्नों में कभी भी गृहारम्भ नहीं करना चाहिए।

## वास्तुभूमि के शुभा-शुभत्व का ज्ञान

सायंकाल गृहेश के हाथ से १ हाथ लम्बा, चौड़ा एवं गहरा गड्ढा खोदकर पानी से भर देवें। पुनः प्रातः काल उठकर देखें खात में यदि जल दिखाई दे तो वृद्धि, केवल कीचड़ बचे तो मध्यम एवं दरार फट जाय तो अशुभ समझना चाहिए।

### गृह निर्माण में प्रयुक्त शिलाओं के प्रमाण का विचार

ब्राह्मणादि वर्ण के लोगों को क्रमशः २१अंगुल लंबी १०½ अंगुल चौड़ी तथा ५½ अंगुल मोटी, १७ अंगुल लम्बी, ८½ अंगुल चौड़ी तथा ४½ अंगुल मोटी, १३ अंगुल लम्बी, ६½ अंगुल चौड़ी तथा ३½ अंगुल मोटी शिला (ईंट) का प्रयोग करना चाहिए। इससे कम या अधिक मान की शिला अशुभफलदायक होती है। शिलपूजन में प्रयुक्त पाँच मुख्य शिलाओं का नाम क्रमशः नन्दा, भद्रा, जय, रिक्ता, पूर्णा तथा पांच कलशों का नाम पद्म, महापद्म, शंख, मकर एवं समुद्र होता है। प्रधान पञ्चशिलाओं के साथ छोटी-छोटी पाँच आधारशिलाएं (गिट्टी) भी होती हैं।

### गृह की ऊँचाई का परिमाण

गृह विस्तार के १६वें हिस्से में ४ हाथ जोड़ने से जितना हो उतने के बराबर गृह की ऊँचाई होनी चाहिए। पुनः दूसरी एवं तीसरी आदि मंजिल बनवाने पर आधार तल में क्रमशः १२वां अंश कम करते जाना चाहिए। जैसे प्रथम से द्वादशांश कम दूसरा, दूसरे से द्वादशांश कम तीसरा आदि। **गृहभित्ति प्रमाण-** चौड़ाई के १६वें भाग के बराबर भित्ति की मोटाई होनी चाहिए। परन्तु यदि पकी हुई ईंट या लकड़ी की भित्ति हो तो कोई विकल्प नहीं होता अर्थात उसका प्रमाण कुछ भी हो सकता है।

### गृह में सूर्य एवं चन्द्र वेध का निर्णय

पूर्वापर दैर्घ्य होने पर रविवेध तथा याम्योत्तर लम्बाई होने पर चन्द्रवेध होता है। चन्द्रविद्ध गृह, सूर्यविद्ध जलाशय तथा सूर्य एवं चन्द्र दोनों से विद्ध वाटिका प्रशस्त होती है। अन्यमत मन्दिर देवताओं का घर होता है। इसलिए उसमें पिण्ड विचार नहीं करना चाहिए।

### ।। जलाशयारम्भ मुहूर्त्त।।

गुरु-शुक्र के अस्तादिदोष से रहित काल, ह.अनु.उ.३.ध.,श.,म.,रो., पुष्य, मृ.,पू.षा., नक्षत्रों, चं.बु.बृ. तथा शुक्र वासरों तथा रिक्ता एवं अमावस्या रहित तिथियों में बुध एवं गुरु के लग्नस्थ, क्रूर ग्रहों के दुर्बल, शुक्र के दशमस्थ, तथा चन्द्रमा के लग्न में रहने पर जलाशयारम्भ शुभ होता है।

### गृहप्रवेश मुहूर्त्त विचार

| | |
|---|---|
| शुभमास | वै.ज्ये.माघ, तथा फा. महीनें में नये घर तथा इनके सहित श्रा.मार्ग. कार्ति. मासों में जीर्णगृह, आअग्निभय से निर्मित नूतनगृह में भी प्रवेश शुभ होता है।। |
| नक्षत्र | कुम्भचक्र शुद्ध रहने पर उ.३,अनु.रो.मृ.चि.रे. नक्षत्र में शुभ |
| शुभवार | चं.बु.बृ.शु.श. |
| तिथि | १,२,३,४,५,६,७,८,२०,११,१२,१३।। |
| लग्न | २,५,८,११ शुभ तथा ३,६,९,१२ मध्य |
| लग्नशुद्धि | जन्मलग्न तथा राशिलग्न से उपचय स्थान की स्थिर राशि में, लग्न से १,२,३,५,७,९,१०,११ स्थानों में शुभ ग्रह, ३,६,११ में पापग्रह तथा ४,८ शुद्ध रहने पर वाम रवि में गृहप्रवेश शुभ होता है। |

### ।। जलाशयारामसुरप्रतिष्ठा मुहूर्त्त विचार ।।

| | |
|---|---|
| समय | मीन संक्रान्ति को छोड़कर उत्तरायण सूर्य में गु.शु. के उदित एवं बलवान तथा चन्द्रमा के बलवान रहने पर शुभ। |
| नक्षत्र | मृ.रे.चि.अनु.ह.अश्वि.पुष्य.स्वा.पुन.श्र.ध. शुभ। |
| लग्नशुद्धि | लग्न से १,२,४,७,१०,५,९ स्थानों में शुभ ग्रह तथा ३,६,११ में पापग्रह हों एवं पञ्चेष्ट शुद्धि हों तो गृह स्वामी के जन्म लग्न से अष्टम को छोड़कर अन्य लग्नों में जलाशयारामसुर प्रतिष्ठा करनी चाहिए |

## गृहाभ्यन्तर व्यवस्था।

**गृह निर्माण में प्रयोग होने वाली लकड़ियाँ-** श्रीपर्णी (कायफल), रोहिणी (कुटकी), शाक (सागोन), सर्ज, पतङ्ग, लोध, शाल (सखुआ), ताल, अर्जुन, शीशम, चन्द्रन, अशो, वैर, महुआ एवं कदम्ब, वृक्षों को घर के कामों में लगाना शुभ होता है। तथा पाकड़, गुलर, आम, नीम, सेहुड़, विभीतक (बहेड़ा), जला हुआ, कांटेवाला, वट, पीपल, कैथ, अगस्त, सहिजन, ताल, तिन्तिणी (इमली) के लकड़ियों को घर में नहीं लगाना चाहिए। **गृहपिण्ड-** प्राच्यां स्नानगृहं च पाकसदनं वह्नौ तु सुप्तालयो, याम्यायामथ शस्त्रसद्मदनुजे भत्त्यालयः पश्चिमें। वायव्यां पशुमन्दिरं शुभकरं भंडारवेश्मोत्तरे, शैवे देवगृहं प्रशस्तमखिलं स्वस्वास्थ्य कार्यं सदा।। इन्द्राग्न्योरथ मन्थनस्य सदनं त्याज्यं यमाग्न्योर्गृहं, दैतेयान्तकयोः पुरीषसदनं विद्यागृहं मध्यमे। रक्षोवारुणयोश्च रोदनगृहं तोयेशवायव्ययोः, मध्ये कामगृहं कुबेरमरुतोः कुर्याःसदा भूपतिः।। भाण्डागारं तूत्तरे स्याद्वायव्यां पशुमन्दिरम्।। उत्तरस्यां जलस्थानं पूर्वस्यां श्रीगृहं तथा। पुरन्दरेशयोर्मध्ये सर्ववस्तु संग्रहम्।। कौबेरीश्वरयोश्च वैद्यभवनं शाक्रेशयोः सौतिकं, ज्येष्ठभ्रातृ पितृव्य मातृभवनं स्वस्माद्यमे पश्चिमे। शालानामुपरिस्थितेषु भवनेष्वेवं विचिन्त्यं बुधैः, अत्युच्चं न हि नातिनीचमथवा साम्यं गृहं कारयेत्।। इसका अर्थ निम्न चक्र द्वारा स्पष्ट करें-

पूर्व

| देवगृह पूजास्थान | प्रसूति गृह | सर्व वस्तुस्थान | स्नान गृह | गोरस कक्ष | पाकशाला रसोई |
|---|---|---|---|---|---|
| चिकित्सा, रोगी कक्ष | | | | | घृत स्थान |
| कोषागार | | | | | शयनकक्ष |
| पेयजल | | | | | |
| मनोरंजन स्थान | | | | | शौचालय |
| पशुशाला वाहन,भण्डार | कोप भवन | भोजन कक्ष | अध्ययन कक्ष | | शस्त्रागार |

उत्तर (बायीं ओर) · दक्षिण (दायीं ओर) · पश्चिम (नीचे)

**आय विचार-** गृहपिण्ड को ९ से गुणा कर ८ से भाग देने पर प्राप्त शेष के अनुसार क्रमशः ध्वज, धूम, सिंह, श्वान, वृष, खर, गज एवं उष्ट्र आय होते हैं। इनमें गृह निर्माण से क्रमशः कीर्ति, शोक, जय, शत्रुता, धन, दरिद्रता, सुख एवं रोग की प्राप्ति होती है। **गृहारम्भ लग्न द्वारा राजयोग-** गुरुवार के दिन कर्क लग्न में गृहनिर्माण हो अथवा कर्क लग्न में गुरु एवं चन्द्रमा के युति के समय गृहनिर्माण हो तो निर्माणकर्त्ता को राजयोग का फल प्राप्त होता है। गुरुवार के दिन धनु या मीन लग्न में शुक्र एवं गुरु की स्थिति के समय गृहनिर्माण से निर्माता राजा के तुल्य होता है। **द्वार निर्धारण-** मकान की लम्बाई (जिस दिशा में द्वार बनाना हो उस दिशा की लम्बाई) का बराबर-बराबर नव हिस्सा करके ५ भाग दाहिने और ३ भाग वायीं ओर छोड़कर शेष (अर्थात वायें से चौथे) भाग में द्वार बनाना चाहिए। **द्वारस्थापने वैकल्पिक विचार-** सर्वेषामथवा यथारुचिगृहद्वाराणि कुर्युः रवेराचार्यस्य बुधस्य वा प्रतिदिशं भागे समस्तालये। अष्टस्वष्टसु वा त्रिषु त्रिषु गृहे कार्येषु भागेषु तत्, मध्ये वाधिकधामभागसहितं वामे कपाटान्वितम्।। **राशि के अनुसार द्वार दिशा-** कर्क, वृश्चिक एवं मीन राशि वालों को पूर्व, कन्या, मकर तथा मिथुनराशि वालों को दक्षिण, तुला, कुम्भ तथा वृषराशि वालों को पश्चिम एवं मेष, सिंह तथा धनुराशि वालों को उत्तर दिशा में द्वार (मुख्य द्वार) रखना चाहिए।

